के लिए है अत: यह संवत् कहा जाता है। वस्तुत: दोनों ही शक और संवत् भी हैं। इसी प्रकार कलि सम्वत्, कत्यूरि संवत्, सप्तर्षि संवत् तथा युधिष्ठिर शक, शूद्रक शक आदि हैं।

सिर्फ सौर या सिर्फ चान्द्र वर्ष गणना भी समान होने के कारण संवत् है जिसका फारसी रूप सन् है।

**५. युग व्याख्या**— युग से दो शब्द बनते हैं—योग (जोड़) या युग्म (जोड़ा) अत: युग का अर्थ वह समय है जिसमें दो चक्रीय गतियों के चक्र पूर्ण होते हैं। जैसे ४ वर्षों के युग में एक लीप वर्ष के कारण पृथ्वी की दैनिक गति (१४६१) तथा वार्षिक गति (४) के चक्र पूर्ण होते हैं। ५ वर्षों के याजुष् युग में सूर्य, चन्द्र के प्राय: पूर्ण परिक्रमाएँ होती हैं। यह ज्यादा शुद्धता से ऋक् ज्योतिष के १९ वर्षीय युग में होता है। सूर्य सिद्धान्त के अनुसार सभी ग्रहों की पूर्ण परिक्रमाओं का काल ४३,२०,००० वर्षों का युग है। ग्रहों के मन्दोच्च तथा पात चक्र पूर्ण होने में १००० युग लगते हैं जो ब्रह्मा का एक दिन या कल्प है। आकाश गंगा तप लोक के भीतर है जिसका शरीर के भीतर का अंग छठा आज्ञाचक्र है। आज्ञा चक्र मन का नियन्त्रक है अत: आकाशगंगा का अपने अक्ष पर भ्रमण काल मन्वन्तर है (प्राय: ३० कोटि वर्ष)

वायु पुराण (५७/१७) के अनुसार ३०३० मानुष वर्षों का सप्तर्षि वत्सर होता है। उसी पुराण (९९/४१९-४२२) के अनुसार इसमें २७०० दिव्य वर्ष होते हैं। ऋषि वेदों के द्रष्टा थे तथा दिव्य का अर्थ सौर या प्रकाशमान सूर्य है, अत: दिव्य वर्ष का अर्थ यहाँ वेदांग ज्योतिष का सौरवर्ष (ऋतु वर्ष) होगा। चन्द्रमा मन का कारक है, तथा ऋक्ष का अर्थ ऋषि और नक्षत्र दोनों होता है। अत: सप्तर्षि के मानुष वर्ष का अर्थ चान्द्र नाक्षत्र वर्ष (२७.२ दिन में पृथ्वी की एक परिक्रमा नाक्षत्र चान्द्र मास है। उसका १२ गुणा चान्द्र नाक्षत्र वर्ष है)

३०३०×२७.२×१२ = २७००×३६५ १/४ (दिव्य वर्ष) सप्तर्षियों की वास्तविक गति नहीं है, यह वेदांग ज्योतिष की गणना पर आधारित है।

१०० वर्ष = १९ वर्ष का ऋक् या याजुष् युग×५ + ५ वर्ष का याजुष् युग।

वेदांग ज्योतिष से गणना करने पर शताब्दी के आरम्भ में चन्द्रमा जिस नक्षत्र में था, शताब्दी के अन्त में उससे अगले नक्षत्र में होगा। अत: कहा जाता है कि सप्तर्षि १०० वर्ष में १ नक्षत्र पार करते है तथा २७०० वर्षों में २७ नक्षत्र चक्र से १ युग होता है। (विस्तार के लिए सिद्धान्त दर्पण भाग २ अध्याय ६ देखें)

युग के ४ पादों का नाम गोपथ ब्राह्मण या ऐतरेय ब्राहाण के ४ वर्षीय युग के ४ वर्षों के नाम पर है।

कलि = कलन (गणना) का आरम्भ = प्रथम वर्ष

द्वापर = द्वा या द्वितीय वर्ष

त्रेता = तृतीय वर्ष

सत्य या कृत = पूर्ण या चतुर्थ वर्ष

प्रतिवर्ष ३६५ १/४ दिन का होता है। ३६५ दिन गिनने पर प्रथम वर्ष में १/४ दिन (१ पाद अधिक), द्वितीय में दो पाद, त्रेता में ३, तथा सत्य युग में पूर्ण दिन अधिक होता है। गोपथ युग यदि गोधूलि वेला में आरम्भ हो (सायं ६ बजे), तो कलि रात १२ बजे समाप्त होगा, जिस समय सभी सोये होंगे। द्वापर सबेरे ६ बजे (संजिहान)

पूर्ण होगा। तृतीय वर्ष त्रेता १२ बजे दिन में पूरा होगा, जिस समय लोग खड़े होंगे। कृत वर्ष पुनः सायं ६ बजे (१ दिन अधिक) समाप्त होगा, जब लोग घर लौटने के लिए चलते होंगे। अतः चलते रहने का उपदेश है।

सूर्य सिद्धान्त में युगों का क्रम उलटा है। यहाँ भी १,२,३,४ भागों से कलि, द्वापर, त्रेता, कृत युग होते हैं, किन्तु प्रति भाग ४,३२,००० वर्षों का है।

फलित ज्योतिष में ग्रह गति के अनुसार मनुष्य भविष्य का निर्धारक माना जाता है। इसके अनुसार देश का भविष्य भी कहा जाता है। अतः ऐतिहासिक युग भी ग्रह गति से ही प्रभावित होना चाहिए। भूगर्भ विज्ञान के हिमयुग का चक्र पृथ्वी पर विराट परिवर्तन लाता है और संसार के हर देश की प्राचीन कथायें जलप्रलय से आरम्भ होती है। किन्तु ऐतिहासिक चक्र को उस चक्र से जोड़ने के बदले काल्पनिक भाषा विज्ञान का मिथ्या जाल रचा गया है। हिमयुग का चक्र ग्रह गति पर आधारित है, यह १९२५ ई० में मिलाङ्कोविच ने समझाया था। उनके अनुसार यह पृथ्वी के मन्दोच्च तथा वसन्त सम्पात की परस्पर गति के कारण है।

मन्दोच्च का चक्र = १,००,००० वर्ष

वसन्त सम्पात चक्र = २६,००० वर्ष विपरीतदिशा में। इनकी सापेक्ष गति का चक्र २१,००० वर्ष का होगा। मन्दोच्च गति का कुछ कम मान लेने पर हर ग्रह की कुछ मन्दोच्च गति बची रहेगी तथा सम्पात की सापेक्ष गति का चक्र २१,६०० वर्ष का होगा। यह सूर्य सिद्धान्त में लिखा गया है।

कर्क संक्रान्ति (ग्रीष्म) का विन्दु मन्द नीच के साथ ११.२, ३३.२ तथा ६०.१ हजार वर्षों पहले था। १२५० ई० में यह मकर संक्रान्ति (शीत) विन्दु के साथ था, अभी उसका अनन्तर १०° से कम है। जब मन्द नीच विन्दु शीत अयनान्त के निकट होता है तब उत्तरी गोलार्ध में शीतकाल छोटा होता है, क्योंकि मन्द नीच वाले कक्षा भाग में पृथ्वी की गति तेज होती है। इसके लम्बे ग्रीष्म काल में उत्तरी गोलार्ध के अधिकांश ग्लेसियर कम ताप पाते हैं (पृथ्वी की अधिक दूरी के कारण) और ग्लेसियर बढ़ना आरम्भ होता है।[१]

पिछला हिमयुग प्रायः १०,५०० वर्ष पहले समाप्त हुआ था। अधिक शुद्ध गणना जन्मकुण्डली, प्रचलित पंचांग या सम्पात स्थिति के अनुसार की जा सकती है। गणना के अनुसार वर्तमान ऐतिहासिक युग का आरम्भ इस प्रकार है—

१. वैवस्वतमनु का शासन—८,५७६ ई० पू०

२. परशुराम (केरल का कोल्लम) संवत्-५, १७७ ई० पू० (सूर्यवंश में राम से ९ पीढ़ी पूर्व मूलक इस काल में नारीकवच बन कर बचा था)

३. राम-४, ४३३ ई० पू० ११ फरवरी, १०:४८ बजे अयोध्या समय।

४. ३२२८ ई० पू० १९ जुलाई मध्यरात्रि-मथुरा में श्रीकृष्ण का जन्म।

५. ३१३८ ई०पू० महाभारत युद्ध युधिष्ठिर शक का आरम्भ जब सप्तर्षि मघा नक्षत्र में थे।

---

१. हमारा ग्रह पृथ्वी-पृष्ठ २९४-२९१ देखें

६. ३१०२ ई० पू० १७/१८ फरवरी उज्जैन मध्यरात्रि, कलि संवत् का आरम्भ ।

७. गौतम बुद्ध-जन्म ३१-३-१८८६ ई० पू० शुक्रवार वैशाख ।

पूर्णिमा, देहान्त २८-३-१८०७ ई० पू० वैशाख पूर्णिमा, मंगलवार, सूर्योदय ।

बार्हद्रथ वंश (मगध) ३१३८-२१३२ ई० पू०

३०७८-२८४८ शौनक संस्था में पुराण आदि का लेखन ।

२१३२-१९९४ ई० पू० प्रद्योत वंश ।

१९९४-१६३४ ई० पू० शिशुनाग वंश ।

१६३४-१५३४ ई० पू० नन्दवंश के ९ राजा ।

१५३४-१२१८ ई० पू० मौर्य वंश ।

१२१८-९१८ ई० पू० शुंग वंश ।

९१८-८३३ ई० पू० कण्व वंश ।

८. शंकराचार्य ४.४.५०९ ई० पू० २२:५२ बजे भारतीय समय, वैशाख शुक्ल पंचमी को जन्म ।

८३३-३२७ ई० पू० आन्ध्र वंश, ६११ ई० पू० वाराहमिहिर लिखित शक । वह विक्रमादित्य के काल में थे पर उनकी जन्मतिथि विक्रम सम्वत् के १३५ वर्ष बाद के शालिवाहन शक में मानी गयी है ।

३२७-८२ ई० पू० गुप्त वंश ।

४५७ ई० पू० शूद्रक शक ।

५७ ई० पू०-विक्रम संवत् ।

७८ ई० शालिवाहन शक ।

९ प्राय: ७५० ई० गोरखनाथ ।

इस सारणी से लगता है कि अर्द्ध हिमयुग १०,००० वर्ष का आधा ५००० वर्ष का ऐतिहासिक युग है । ५००० वर्ष के क्रमश: उत्थान (उत्सर्पिणी) के बाद ५००० वर्ष क्रमश: पतन है । भगवान के अवतार इसके चतुर्थांश प्राय: १२५० वर्षों के अन्तर से हुए हैं जो ऐतिहासिक युग का चरण है । परशुराम, राम, कृष्ण,बुद्ध, शंकर तथा गोरखनाथ के समयों का अन्तर प्राय: इस क्रम का है । गोरखनाथ के १२५० वर्ष बाद संभवत: अब भारत के उत्थान का समय आरम्भ होगा ।

**६. ज्योतिष की प्राचीनता**—वेद अपना समय बताने के लिए भी स्वत: प्रमाण है, उसी का अंग ज्योतिष यह कर सकता है । मुण्डक उपनिषद में ब्रह्मा द्वारा ज्येष्ठ पुत्र अथर्वा को वेद पढ़ाने का उल्लेख है । यह मनुष्य ब्रह्मा का समय है । ब्रह्मा का नक्षत्र अभिजित् उस समय ध्रुव था । यह समय १५००० वर्ष पहले था । उससे २६,००० वर्ष या उसके गुणकों के बराबर और पहले भी हो सकता है । वर्त्तमान काल में अभिजित के बाद श्रवण

नक्षत्र आरम्भ होता है, श्रविष्ठा से वेदांग ज्योतिष की नक्षत्र गणना की गयी है । वेद का लिखित रूप दैत्यों द्वारा या जल प्लावन के समय लुप्त हुआ था । अत: वेदांग ज्योतिष का वर्तमान रूप सम्भवत: वैवस्वत मनु के समय से है । जैन तीर्थंकर परम्परा उससे पहले की है, अत: वह भी वर्तमान युग में वहीं से आरम्भ होनी चाहिये ।

सूर्य सिद्धान्त मय असुर द्वारा सूर्य के उपदेश से लिखित है । यह सूर्य वैवस्वत मनु के पिता विवस्वान् (सूर्य) है तो उसका भी समय प्राय: १०,००० वर्ष पूर्व का होगा । उसके कुछ समय बाद मय तथा उसके बाद राम हुए हैं । मय दानव की पुत्री मन्दोदरी से रावण का विवाह हुआ था जो राम से कुछ बड़ा था । अत: प्राय: ५००० ई० पू० में सूर्य सिद्धान्त परम्परा स्थिर हो चुकी थी । राम की जन्मकुण्डली तथा अन्य ज्योतिषीय घटनाओं की गणना से स्पष्ट है कि उस समय भी सूर्य सिद्धान्त का पंचांग प्रचलित था । लंका के शासक का नाम रावण से पूर्व कुबेर था । उसका भी शाब्दिक अर्थ वही है । लंका से उस समय की मुख्य देशान्तर रेखा उज्जैन होते हुए जाती थी, अभी ग्रीनविच को मूल माना जाता है । अत: लंका का समय पृथ्वी का समय था । कु = पृथ्वी, बेला या बेर = समय, अत: कुबेर लंका का राजा हुआ ।

इन साहित्यिक प्रमाणों के अतिरिक्त सूर्य सिद्धान्त के ३ ज्योतिषीय प्रमाण भी है—

१. सौरवर्ष का मान-प्रथम अध्याय श्लोक २९-३४ में युग में ग्रहों की भगण संख्या दी गयी है । नक्षत्र भगण संख्या दिन है, सूर्य भगण संख्या वर्ष है । दिन संख्या में वर्ष संख्या से भाग देने पर निरयन वर्ष में ३६५.२५८७५६५ दिन होते हैं । यहां १ युग में एक दिन की सूक्ष्मता है अत: १ वर्ष के मान में अधिकतम अशुद्धि (१ ÷ ४३,२०,०००) दिन या १/५० सेकण्ड है । ज्योतिषीय पंचांग १९९८ पृष्ठ २ के अनुसार निरयन सौर वर्ष = ३६५.२५८७५६५ दिन, अत: सूर्य सिद्धान्त का वर्ष आधुनिक वर्ष से ०,००२३९३५ दिन = ३ मिनट २६.७९८४ सेकण्ड ज्यादा है ।

पृथ्वी का घूर्णन चन्द्रमा के आकर्षण के कारण ज्वार के घर्षण से धीमा होता जा रहा है । अत: प्राचीन काल में घूर्णन तेज था या दिन का मान कम था । दिन का मान प्रतिवर्ष २×१०—५ सेकण्ड बढ़ रहा है । अत: वर्ष का मान यदि स्थिर माना जाय तो सूर्य सिद्धान्त के समय में दिन प्राय: २०६.८ ÷ ३६५.२५ = ०.५६६ सेकण्ड छोटा था । यह समय ०५६६ ÷ २×१० = २८,३०० वर्ष पूर्व था ।

हिम युग चक्र की व्याख्या के लिए सूर्य सिद्धान्त में मन्दोच्च से ही अयन की गणना की गयी है । उस व्यवस्था में सौर वर्ष का मान भी मन्दोच्च से मन्दोच्च तक की गति का ही होगा । यह वर्ष थोड़ा बड़ा ३६५.२५९६३५ दिन का होता है । इससे सूर्य सिद्धान्त के वर्ष का अन्तर कम है । इस अवस्था में सूर्य सिद्धान्त का दिनमान प्राय: १०,००० वर्ष पहले का ही होगा ।

२. पृथ्वी कक्षा की च्युति प्राय: प्रति हजार वर्ष में ३ मिनट कम हो रही है । सूर्य सिद्धान्त (२/३४) में इसका मान मन्द परिधि के रूप में है । मन्द परिधि १४° होने से मन्दफल = १४° ÷ $\pi$ २° १३′ ४१″ अभी इसका मान १°५५° है । १८° का अन्तर प्राय: ६ हजार वर्षों में होगा (महावीर प्रसाद का सूर्य सिद्धान्त विज्ञान भाष्य पृष्ठ १३२) प्राय: २० हजार वर्ष पूर्व च्युति का मान ०.०२० वर्तमान मान ०.०१६७ है । सूर्य सिद्धान्त का मान प्राय: १०,००० वर्ष पहले का होगा ।

३. पृथ्वी अक्ष का झुकाव—सूर्य सिद्धान्त (२/२८) में सूर्य की परम क्रान्ति १३९७ दी गयी है। इसमें ३४३८ से भाग देने पर उस कोण की ज्या होगी अत: पृथ्वी के अक्ष का क्रान्ति वृत्त से झुकाव २४° हुआ। अभी इसका मान घट रहा है, तथा वर्त्तमान मान प्राय:२३° २६' है। सूर्य-चन्द्र स्थितियों के अनुसार सूक्ष्म अन्तर होते रहते हैं। इसका छोटा चक्र ४१ हजार वर्ष का है। बड़े चक्र का परिवर्तन २ लाख वर्षों में २२° से २४.५° तक है। अभी यह अधिकतम मान २४° से २२.७° के न्यूनतम मान की ओर घट रहा है। ३००० से ८००० ई० पू० तक अधिकतम मान २४° से १° कम या अधिक था। इस प्रकार भी सूर्य सिद्धान्त का काल प्राय: ८ हजार वर्ष ई० पू० है।

७. सूर्य सिद्धान्त की शुद्धता—१. सूर्य सिद्धान्त के योजन का मान उसमें दिये गये पृथ्वी के व्यास तथा वर्तमान ज्ञात मान से तुलना कर निकाला गया है। (सूर्य सिद्धान्त २/५९) उसके अनुसार १ योजन = प्राय: ८ कि.मि.। योजन की परिभाषा दो प्रकार से हैं। एक पृथ्वी के आकार की तुलना से है जैसे वर्तमान युग में नैटिकल मील या मीटर की पुरानी परिभाषा थी। दूसरी परिभाषा प्रकाश की गति से सम्बन्धित है जो अत्याधुनिक परिभाषा के समान है। (सिद्धान्तदर्पण भाग २, अध्याय १)

२. सूर्य सिद्धान्त १२ वें अध्याय में ग्रहों की जो दूरी दी गयी है उसमें चन्द्र की दूरी पृथ्वी के योजन मान से ठीक बैठती है। सूर्य तथा तारा ग्रहों की दूरी योजन का मान २७ गुणा मानने से ठीक होगी। पृथ्वी का योजन भूयोजन तथा तारों की दूरी भयोजन कही जाय तो भू = १ तथा भ = २७ होगा। 'भ' का अर्थ तारा या नक्षत्र भी होता है। यह सिर्फ ठीक मेल बैठाने का उपाय नहीं है-इससे सभी ६ ताराग्रहों की दूरी ठीक आती है। इससे यह भी सिद्ध है कि केपलर सिद्धान्त के अनुसार ग्रहों की दूरी तथा परिक्रमा काल का ठीक अनुपात ज्ञात था।

३. सूर्य की मन्दोच्च गति का मुख्य भाग अयनचलन तथा ग्रह भगण में सम्मिलित हैं। इसके अनुसार १०,००० वर्ष पूर्व का दिन मान भी ठीक आता है। ग्रहों की मन्दोच्च का बाकी अंश ही लिखा गया है। अत: यह वर्तमान मान से बहुत कम आता है। इसका एक लाभ है कि अयन गति ऐतिहासिक युग की व्याख्या करता है। दूसरा लाभ है कि अधिकांश गणनाओं में मन्दोच्च गणना की कोई आवश्यकता नहीं है और स्पष्ट ग्रह की विधि सरल हो जाती है। दस हजार वर्ष से अधिक समय में मन्दोच्च गणना की जरूरत होगी।

४. स्पष्ट ग्रह की विधि वर्तमान ज्योतिष के प्राय: १५० क्रियाओं के बदले सिर्फ ४ क्रिया में होती है। तथापि यह उससे ज्यादा शुद्ध है। (सिद्धान्त दर्पण भाग २ अध्याय ५)

५. ब्रह्माण्ड का आकार—आकाश गंगा का आकार आधुनिक ज्योतिष में ५ पदों में १९३० के बाद निर्धारित हुआ है—

(क) पृथ्वी के दो स्थानों से चन्द्र दिशा में अन्तर द्वारा पृथ्वी व्यास और चन्द्र दूरी का अनुपात।

(ख) चन्द्र दूरी तथा ग्रहों की दूरी का अनुपात।

(ग) पृथ्वी कक्षा के विपरीत स्थानों (६ मास के अन्तर पर) से निकटवर्ती तारों की दिशा में अन्तर। यह सेकण्ड का हजारवां भाग तक है तथा शुद्ध माप कठिन है।



(घ) निकटवर्ती १०० तारों की दूरी इस विधि से निकाल कर सूर्य की गति का अनुमान। तारों के प्रकाश तथा दूरी में सम्बन्ध।

(ङ) तारा के रंग के अनुसार उसकी ऊर्जा तथा दृश्य प्रकाश के संबन्ध द्वारा दूरवर्ती तारों की दूरी।

प्रतिपद में बहुत अशुद्धि रहती है तथा आकाशगंगा के १ लाख प्रकाश वर्ष के आकार का अनुमान बहुत स्थूल है। तारों के प्रकाश में कमी का कारण रास्ते की गैस द्वारा शोषण भी है।

भारतीय ज्योतिष में ब्रह्माण्ड का व्यास तीन प्रकार से एक ही पद में निकाला गया है। इसका योजन भयोजन = २७ योजन मानने पर यह भी १ लाख प्रकाश वर्ष होता है।

१. सूर्य प्रकाश का विस्तार तीन प्रकार के स्तोम के समान भास्कराचार्य ने किया है। पृथ्वी तक ताप है, शनि सीमा तक तीव्र प्रकाश है तथा ब्रह्माण्ड की सीमा तक वह तारे के समान दृश्य है। जिस दूरी पर सूर्य का प्रकाश तारे के समान होगा, वही ब्रह्माण्ड की सीमा होगी।

२. सूर्य सिद्धान्त (१२/८१,८२) के अनुसार ब्रह्मा के १ कल्प (४३२ कोटि वर्ष) में सभी ग्रह ब्रह्माण्ड की परिधि के बराबर चलेंगे। इसी प्रकार मनुष्य अपने घर में रहते हुए भी जीवन काल में पृथ्वी की परिधि के बराबर चलता है।

३. भगण काल के अनुसार दूरी बढ़ती है। ब्रह्मा के कल्प के अनुपात में उसका आकार होगा।

६. लोक व्याख्या—आकार के विचार से मनुष्य के आकार से क्रमशः १ कोटि गुणा करने से पृथ्वी, सौर मण्डल तथा ब्रह्माण्ड का आकार आता है। ब्रह्माण्ड भी कोटि-कोटि है अतः उससे बड़ा मण्डल स्वयम्भू मण्डल होगा। कोटि और खर्व संख्याओं के अर्थ और सूर्य सिद्धान्त की गणनाओं से वेद वर्णित लोकों का रूप स्पष्ट होता है।

मनुष्य की लम्बाई चौड़ाई का औसत = १.२ मीटर

पृथ्वी का व्यास = $१.२ \times १०^{७}$ मीटर

सौर मण्डल = $१०^{१४}$ मीटर (स्तोम या प्रभाव क्षेत्र के अनुसार तीन वृत्तों में विभाजित)

परमेष्ठी मण्डल (आकाश गंगा या ब्रह्माण्ड) = $१०^{२१}$ मीटर = $१०^{५}$ प्रकाश वर्ष

स्वयम्भू मण्डल = $१०^{२८}$ मीटर

वास्तविक दृश्य जगत् का वर्तमान अनुमान $०.४ \times १०^{२७}$ मीटर है। अतः पुरुष सूक्त प्रथम ऋक् में कहा गया है कि पुरुष भूमि (दृश्य जगत) से १० गुणा अधिक है। सूर्य-पृथ्वी दो मण्डलों से ३ लोक भूः, भुवः, स्वः, होते हैं अतः सूर्य-ब्रह्माण्ड-स्वयम्भू के बीच भी ४ लोक महः, जनः, तपः, सत्यः, होंगे। प्रत्येक विश्व अगले विश्व के लिए कण (खर्व) है तथा उसकी संख्या $१०^{११}$ है, अतः खर्व = $१०^{११}$। मनुष्य मस्तिष्क का न्युरोन संख्या = ब्रह्माण्ड में सूर्य संख्या = स्वयम्भू में ब्रह्माण्ड संख्या = $१०^{११}$।

प्रत्येक विश्व की सीमा उससे कोटि गुणा बड़ी है। अतः कोटि का अर्थ सीमा तथा $१०^{७}$ है।

७. तारों की दूरी—वेद में तारों की दूरी ५ योजन की इकाई में मापी गयी है (वेदवती, पूना १९८१ में एम वी पन्त) त्रिशंकु की दूरी = ३ शंकु = $३X१०^{१३}$ महायोजन = २०७ प्रकाश वर्ष

अगस्त्य = जलधि (अगस्त्य जलधि पार किये थे) = $१०^{१४}$ योजन = ६९० प्रकाश वर्ष

यह आधुनिक गणनाओं के समान है ।

## सन्दर्भ

(१) वैदिक खगोल एवं ज्योतिष शास्त्र के कतिपय विचार्य विषय नागपुर में सितम्बर १९८९ के विचार गोष्ठी की कार्यवाही-राष्ट्रीय वेद विद्याप्रतिष्ठान एवं मोतीलाल बनारसी दास, दिल्ली द्वारा १९८२ में प्रकाशित

इसमें अंग्रेजी के प्रथम दो लेख वेदांग ज्योतिष तथा उसके काल पर हैं ।

(२) सिद्धान्त दर्पण—सिद्धान्त ज्योतिष का यह विशालतम ग्रन्थ चन्द्रशेखर सामन्त ने २५०० श्लोकों में लिखा था, जिसे कलकत्ता विश्वविद्यालय ने १८९९ में प्रकाशित किया । इसका हिन्दी अनुवाद (प्रथम खण्ड) तथा गणितीय व्याख्या अरुण कुमार उपाध्याय द्वारा लिखित है । द्वितीय खण्ड के अध्याय १ में माप की इकाई, अध्याय ६ में सभी प्रकार के पंचांग की व्याख्या, अध्याय १८ में भूगोल वर्णन में सूर्य सिद्धान्त का सृष्टि वर्णन (वेद नासदीय तथा पुरुष सूक्त, पांचरात्र और सांख्य), मेरु व्याख्या और पौराणिक भूगोल है । इसका प्रकाशन भारत सरकार के अनुदान से नाग प्रकाशन दिल्ली-७ द्वारा १९९८ में पूर्ण हुआ ।

(३) वेदांग ज्योतिष—श्री प्रभाकर होले द्वारा अंग्रेजी व्याख्या में ऋक् ज्योतिष की गणना विधि तथा १९ वर्षीय युग, याजुष् ज्योतिष की व्याख्या और ५ वर्षीय युग तथा ६ प्रकार के वर्षों की व्याख्या है । १९८५ में बाबा साहेब आम्टे स्मारक समिति, महल, नागपुर-४४०००२ द्वारा प्रकाशित ।

(४) हमारा ग्रह पृथ्वी (अंग्रेजी)—ए.वी. व्यालको-मीर प्रकाशन मास्को, पृष्ठ ९८ पर पृथ्वी की दैनिक गति धीमी होने की गणना, अन्य पृष्ठों पर हिमयुग का ज्योतिष, अक्षविचलन का परिवर्तन चक्र आदि है ।

(५) सूर्य सिद्धान्त—महावीर प्रसाद द्वारा दो खण्डों में विज्ञान भाष्य (हिन्दी) १९४० में विज्ञान परिषद् प्रयाग द्वारा प्रकाशित । १९८२ में द्वितीय संस्करण ।

(६) इतिहास की ज्योतिषीय काल गणना सम्बन्धी विस्तृत लेख दिल्ली के १९९९ के वेद-विज्ञान सम्मेलन में प्रकाशित हुआ था (अरुण कुमार उपाध्याय) । इसका सारांश इसी लेखक की अंग्रेजी पुस्तक 'ओडिशा नामों का मूल' में है जो २००० ई. में किताब महल, कटक, द्वारा प्रकाशित है ।

(७) प्राचीन गणित तथा ज्योतिष (अंग्रेजी)—आटो न्युगोबायर, औक्सफोर्ड, १९५४—इसका उद्धरण कार्ल सागन की पुस्तक 'ब्रोकाज ब्रेन' के पृष्ठ १०६ पर है ।

(८) भारत के ज्योतिषीय पंचांग (एस्ट्रोनौमिकल इफेसरीज) का प्रकाशन प्रतिवर्ष, प्रकाशन विभाग, भारत सरकार, सिविल लाइन्स दिल्ली द्वारा होता है ।

(९) जैन ज्योतिष (अंग्रेजी)—श्री सज्जन सिंह लिश्क का १९७७ में पंजाब विश्वविद्यालय का शोध प्रबन्ध। १९८५ में मोतीलाल बनारसी दास द्वारा प्रकाशित।

(१०) श्री राम की तिथि—श्री एन.नरसिंह राव द्वारा अंग्रेजी में-प्राचीन सभ्यताओं के अनुसन्धान की विश्व संस्था, १०२, माउण्ट रोड, चेन्नई-६०००३२ द्वारा प्रकाशित। इसमें सूर्य सिद्धान्त तथा आधुनिक विधि द्वारा वाल्मीकि रामायण में दिये जन्म समय आदि की गणना है।

## सारांश : वेद कालीन ज्योतिष

मुण्डक उपनिषद् के प्रथम ५ श्लोकों में सबसे पहले ब्रह्मा द्वारा अथर्ववेद के उपदेश तथा उसके अन्य वेदों और वेदांगों में विभाजन का वर्णन है। यह मानव ब्रह्मा द्वारा है जिनका अभिजित् नक्षत्र प्राय: १५००० वर्ष पूर्व ध्रुव था। तत्त्व रूप में वेद अपौरुषेय है—तैत्तिरीय ब्राह्मण के अनुसार मूर्ति, गति तथा साम या प्रभाव क्षेत्र क्रमश: ऋक्, यजु: और साम के विषय हैं। मनुस्मृति में इन्हें अग्नि, वायु, रवि कहा गया है। मूल पृष्ठ भूमि अथर्ववेद है। शाब्दिक रूप में वेद मानव ब्रह्मा द्वारा १५ या ४१ हजार वर्ष पूर्व उपदिष्ट हैं। यह भी कई तत्त्वदर्शियों के विचारों का केन्द्र होने के कारण किसी का व्यक्तिगत विचार नहीं है तथा इस अर्थ में अपौरुषेय है। विद् शब्द के तीन अर्थ सत्ता, प्राप्ति और ज्ञान है। किसी वस्तु के ज्ञान होने के यह तीन कारण हैं, इसी प्रकार शब्द वेद भी तीन प्रकार के है। त्रयी का अर्थ मूलवेद और उसके ३ विभाजन होने से ४ वेद होता है।

वेदांगों में ज्योतिष को नेत्र कहा गया है। वेद वर्णित सृष्टि का स्वरूप, उत्पत्ति, गति, आकार तथा यज्ञ के लिए काल गणना जानने के लिए यह अनिवार्य है। वेदांग ज्योतिष के ऋक् और याजुष् पाठों में सिर्फ ऋतुवर्ष और चान्द्रवर्ष के अन्तर गणना की ही विधि है, अत: यह वेद के ज्योतिष का एक ही भाग है। वैदिक ज्योतिष का मुख्य भाग सूर्य सिद्धान्त है। यह विवस्वान् द्वारा मय असुर को कहा गया था। विवस्वान् के पुत्र वैवस्वत मनु का युग अभी चल रहा है। सूर्य सिद्धान्त में सौर मण्डल के ग्रहों की गति के वर्णन के अलावा १२ वें अध्याय में भूगोल वर्णन है। यहाँ भूमि का अर्थ पुरुष सूक्त का पूर्ण विश्व है। इसमें सृष्टि की उत्पत्ति की व्याख्या पुरुष सूक्त, सांख्य दर्शन तथा भागवत के पांचरात्र का समन्वय है। जैन ज्योतिष को मिलाने से ही लेखक के मत से वैदिक ज्योतिष पूर्ण होता है। इस विचार के कई कारण हैं—वेद का ज्ञान पूर्ण और अपरिवर्तित है। किन्तु जैन तीर्थंकरों द्वारा जो क्षत्रिय राजा थे, समय-समय पर लौकिक शिक्षा के लिए अलग-अलग ग्रन्थों का लेखन करवाया गया। यह शिक्षा के स्तर, स्थानीय और तात्कालिक भाषा, पाठ्यक्रम के अनुसार कई प्रकार के थे। कुमारिल भट्ट को भी वेद के पुनरुद्धार के लिए महावीर से शिक्षा लेनी पड़ी थी जो महान् गणितज्ञ थे। जैन ज्योतिष में पाठ्यपुस्तक के मुद्रण के लिए समतल मानचित्र का व्यवहार होता है। इस कारण एक गोले का वर्णन दो समतल वृत्तों द्वारा होगा। अत: २ सूर्य तथा २ चन्द्र, ५४ नक्षत्र दिखाने पड़ेंगे। पृथ्वी पर नक्शा बनाने से चन्द्रकक्ष सूर्य कक्षा से ऊपर आती है तथा पृथ्वी के घूर्णन अक्ष को मेरु पर्वत मानना पड़ता है जिसका प्रतिरूप दिल्ली का विष्णु ध्वज या कुतुब मीनार है। यही तर्णन विष्णु पुराण आदि में है जिसके आधार पर ब्रह्मगुप्त ने सिद्धान्त ग्रन्थ की रचना की थी। अत: तीन प्रकार के कार्यों के लिए तीन प्रकार की ज्योतिष विधियाँ सदा से प्रचलित थी—

१. वेदांग ज्योतिष—यज्ञ तथा ऋतु काल, सप्तर्षि संवत्।

२. सूर्य सिद्धान्त-सौर मण्डल के सभी ग्रहों की गति और स्थिति, गणना और पर्यवेक्षण, ब्रह्माण्ड का आकार और उत्पत्ति आदि ।

३. जैन ज्योतिष—पाठ्य पुस्तक का मानचित्र, सर्वे, नौ चालन के मानचित्र, व्यावहारिक गणनायें आदि ।

सृष्टि क्रम का कारण है, सूर्य के चारों ओर पृथ्वी का कक्षा में भ्रमण । अत: पृथ्वी की कक्षा को ही प्रजापति और सर्वत्सर या संवत्सर कहा गया है । वर्ष व्यवस्था से उत्पत्ति होने से इसे वत्सर कहा गया है । वेदांग ज्योतिष में वत्सर के अन्य ५ प्रकार है । सौर वर्ष संवत्सर है उसका निकटतम चान्द्रवर्ष भी संवत्सर है । विक्रम तथा शालिवाहन शक भी संवत्सर इस अर्थ में हैं कि अधिक मास व्यवस्था द्वारा चान्द्रवर्ष प्राय: सौर वर्ष के साथ चलता है । गणना का आरम्भ कुश से होता है । जिसका आकार सभी भाषाओं में एक सा चिह्न है । यह दो प्रकार से बली होकर शक होता है । कुश आकार का बड़े वृक्ष शक (सखुआ या साल, टीक या सागवान) हैं तथा मुख्यत: इस प्रकार के वृक्षों का क्षेत्र शक द्वीप है । साल वन क्षेत्र में उत्पन्न होने के कारण बुद्ध भी शाक्यमुनि थे । गणना के लिए एक-एक मिलाकर क्रमश: आगे बढ़ते हैं, यह मानों कुश का गट्ठर है जो शक्ति पाने से शक कहलाता है । ज्योतिष गणना के लिए किसी मूल समय से बीते वर्षों (शक) तथा दिन आदि निकालना पड़ता है । इस गणना में प्राय: प्रयुक्त वर्ष व्यवस्था को शक कहा जाता है, अत: शालिवाहन संवत् को प्राय: शक कहा जाता है । शक का अर्थ नहीं समझने के कारण कहीं इसे शक जाति कही कुश का गट्ठर माना गया है ।

युग का अर्थ वह समय है, जिसमें दो या अधिक प्रकार के चक्र पूर्ण होते हैं । इसवीय सन् की ४ वर्षों में एक लीप वर्ष की व्यवस्था गोपथ ब्राह्मण काल में प्रचलित थी । इसके ४ वर्षों के युग में वर्षों के नाम क्रमश: कलि, द्वापर, त्रेता तथा कृत थे । याजुष् तथा ऋक् ज्योतिष के क्रमश: ५ और १९ वर्षों के युग थे । इनके मिलन से सप्तर्षि संवत्सर था । वेदांग ज्योतिष् गणना के अनुसार १०० वर्ष के बाद चन्द्रमा एक नक्षत्र पार कर जाता है । अत: २७ नक्षत्रों को पार करने में २७०० सौर या दिव्य वर्ष अथवा ३०३० मानुष (चान्द्र नक्षत्र) वर्ष लगते हैं । यह वायु पुराण के अनुसार सप्तर्षि युग का मान है ।

सूर्य सिद्धान्त का ४३,२०,००० वर्षों का युग वह समय है जिसमें सभी ग्रह पूर्ण परिक्रमा करते हैं । इसके १० भागों में ४,३,२,१ भाग क्रमश: सत्य, त्रेता, द्वापर और कलि हैं ।

ऐतिहासिक युग पृथ्वी पर हिमयुग के चक्र के कारण है । १९२५ के मिलां कोविच सिद्धान्त के अनुसार यह पृथ्वी के मन्दोच्च तथा ग्रीष्म अयनान्त (या वसन्त सम्पात) की परस्पर गति के कारण होता है । अत: सूर्य सिद्धान्त में २६००० वर्षों के नाक्षत्रिक अयन चक्र के बदले मन्दोच्च से अयन चक्र २१,६०० वर्षों में माना गया है । इसके कारण नक्षत्रों का दोलन होता है । २१००० वर्षों के हिमयुग के चक्र में अन्तिम हिमयुग प्राय: १०,५०० पहले समाप्त हुआ जब, ८,५७६ ई. पू. में वैवस्वत मनु का राजत्व आरम्भ हुआ । १०,००० वर्ष हिमविहीनयुग में ५-५ हजार वर्ष क्रमश: उत्थान और पतन के माने जा सकते हैं जो ऐतिहासिक युग है । इसके चतुर्थांश प्राय: १२०० वर्षों के अन्तराल पर युग परिवर्तनकारी अवतार होता है । परशुराम (५१७७ ई. पू.) राम (४४३३ ई.पू.) कृष्ण (३२२८ ई. पू.) बुद्ध (१८८६ ई. पू.) शक (५०९ ई. पू.) गोरखनाथ (प्राय: ७५० ई. पू.) तथा वर्तमान काल में सम्भावित परिवर्तन इस का लक्षण है ।

विवस्वान् (सूर्य), राम के पूर्व मय दानव, लंका का समय विश्व समय होने से उसके राजा का कुबेर नाम यह सभी प्राय: ८००० ई. पू. में सूर्य सिद्धान्त तथा अन्य दो समान्तर ज्योतिषों का काल निर्धारित करते हैं। इसके अतिरिक्त ३ गणितीय प्रमाण हैं। सूर्य सिद्धान्त के अनुसार पृथ्वी का दैनिक घूर्णन काल, कक्षा च्युति तथा अक्ष विचलन सभी प्राय: ८,००० ई. पू. के हैं।

सूर्य सिद्धान्त में स्पष्ट ग्रह निकालने की विधि वर्तमान विधि से बहुत संक्षिप्त किन्तु ज्यादा शुद्ध है। मन्दोच्च गतियों के कम मान का कारण है कि इसका मुख्य भाग अयन गति में शामिल है। आन्तरिक प्रमाणों से लगता है कि पृथ्वी तथा चन्द्र पर माप की इकाई भूयोजन = १ योजन = प्राय: ८ किलो मीटर है तथा सूर्य तथा तारा ग्रहों के दूरी की इकाई भ-योजन = २७ योजन हैं। तीन स्वतन्त्र सिद्धान्तों द्वारा एक ही बार में ब्रह्माण्ड के विस्तार का आकलन किया गया है (१ लाख प्रकाश वर्ष जिसे निकालने में आधुनिक ज्योतिष को क्रमश: ५ विधियों का प्रयोग करना पड़ता है और हर बार कुछ अशुद्धि होती है। इस माप से पता चलता है कि भू, सूर्य, ब्रह्माण्ड ये मण्डल क्रमश: कोटि गुना बड़े हैं। भू और सूर्य मण्डल के बीच भुव: से त्रिलोकी होती है। अन्तिम मण्डल को स्वयम्भू मानने पर इनके बीच के लोक मिलाकर सात लोक होते हैं जो वेद में वर्णित हैं।

# मानवजीवने शनिः

■ डॉ० देवीप्रसादत्रिपाठी

शनैश्शनैश्चरतीति शनैश्चर अर्थाद्यः शनैः शनैः चलति सः शनैश्चरः । ज्योतिषशास्त्रे वर्णितानामन्येषां ग्रहाणामपेक्षया शनिरेव मन्दगतिको ग्रहोऽस्ति । अत्रेदङ्कारणमस्ति यत् शनेः कक्षा सर्वेषां बहिः, वृहत्तमा, विस्तीर्णा चास्ति । अतोऽस्य भगणपूर्तिर्महता कालेन भवति । यद्यपि सर्वेषां ग्रहाणां योजनात्मिका गतिस्तुल्यैव भवति । यथा सिद्धान्तशिरोमणौ भास्कराचार्येण कथितं यत्—

**समा गतिस्तु योजनैर्नभः सदां सदा भवेत् ।**
**कलादिकल्पनावशान्मृदुद्रुता च सा स्मृता ॥**[१]

कोणीयकक्षानुसारेण कलादिकल्पनावशाद् ग्रहाणां गतिः न्यूनाधिका च भवति । यथा-चन्द्रकक्षा सर्वाधःस्था भूसमीपवर्तिनी लघ्वी कक्षास्ति । चन्द्रकक्षायामेका कला पञ्चदशभिर्योजनैर्भवति । शनेः कक्षा सर्वोपरिस्था महती कक्षास्ति । अस्यामेका कला योजनानां षड्भिः सहस्रैरेकसप्तत्योनै (५९२९) र्भवति । अत्र योजनं चतुः क्रोशमेव तथा च क्रोशं द्विमीलात्मकं भवति । अपि च वायुब्रह्माण्डपुराणयोः शनैश्चरः—

**शनैश्चरं पुनश्चापि रश्मिराप्यायते स्वराट् ।**[२]

**रुद्रो वैवस्वतः साक्षात् यमो लोकप्रभुः स्वयम् ।**
**महाग्रहो द्विजश्रेष्ठो मन्दगामी शनैश्चरः ॥**[३]

भौतिकदृष्ट्यास्माकं सौरपरिवारस्य सर्वाधिक आकर्षकोऽयं ग्रहोऽस्ति । अमुं परितो दूरदर्शकयन्त्रेण वलयो दृश्यते । पाश्चात्यविचारकाणां जैफरीमहोदयानां मतेऽस्य ग्रहस्यान्तरिको भागो धातुनिर्मितोऽस्ति, धातुष्वपि लोहस्य मात्राधिकतरा वर्तते । अस्य वायुमण्डले कार्बनडाईआक्साइड-गैसीयपदार्थस्य मात्रा मेघरूपेण विद्यते ।[४] शनौ वायुरतितीव्रगत्या प्रचलतीति ।[५] शनेः स्वरूपविषये एकस्य पाश्चात्यलेखकस्य एवं विचारः—

---

१. सि.शि.ग्र.म.श्लो.२६

२. वायुपुराणम् १/५३/४९

३. ब्रह्माण्डपुराणम् १/२५/४९-५९

४. पृथ्वी की आयु पृष्ठ २८-२९

५. विज्ञान प्रगति मार्च,१९९१ पृष्ठ ३४

It is the rings of saturn that make it such a unique and striking object in the telescope...the rings may therefore to be considered as consisting of a great number of tiny moons circulating around saturn...there is little doubt that the fragments of which the ring system is composed are the remnants of a former satellite of Saturn.[१]

**सम्प्रति शनेर्भौतिकस्वरूपम्[२]—**

१. सूर्याद्दैर्घ्यमानम् १५२६९७८००० किलोमीटरमितम्

२. विषुवद्वृत्तीयव्यासमानम् १२०५०० किलोमीटरमितम्

३. ध्रुवीयव्यासमानम् १०६९०० किलोमीटरमितम्

४. अक्षपरिभ्रमणकालः १०.३ होरात्मकम्

५. सूर्यं परितः परिक्रमणकालः २९.५ वर्षाणि

६. द्रव्यमानम् ९५.२ (पृथिवी = १)

७. कक्षीयोत्केन्द्रता ०.०५२ अंशात्मकम्

८. कक्षीयावनतता २.२९ अंशात्मकम्

९. कक्षीयगतिः ९.६ (कि.मी./सेकेण्ड)

१०. पलायनगतिः ३६.२ (कि. मी./सेकेण्ड)

११. गुरुत्वाकर्षणम् १.१७ (पृथिवी = १)

१२. घनत्वम् ०.१३ (पृथिवी = १)

१३. पृष्ठीयतापमानम् १५५ सेंटीग्रेटमितमृणात्मकम्

१४. उपग्रहाणां संख्या २२ (द्वाविंशति)

अस्माकं सौरपरिवारे सर्वेग्रहा उपग्रहाश्च सूर्यस्य प्रकाशेन प्रकाशिता भवन्ति । सूर्यस्य महत्त्वमस्माकं कृते कथं ? कीदृशञ्चास्तीति सर्वे जानन्ति । यदि सूर्ये प्रकाशः न स्यात्तर्हि जीवनस्य सम्भावना भविष्यति न वेति महत्त्वपूर्णः प्रश्नो भवति । सूर्य एवास्माकं सौरपरिवारस्य जीवनमस्तीति प्राच्यप्रतीच्योभयदृष्ट्या स्पष्टम् । सूर्ये के के पदार्थाः सन्ति येन जीवनस्य सम्भावना भवति । अयं शोधस्य विषयोऽस्ति परन्तु जीवनमपि केवलं भूमौ एव वर्तते । सूर्यस्य प्रकाशेन तु सर्वे ग्रहाः प्रकाशिताः भवन्ति तथा सर्व एव ग्रहाः सूर्यं परितः परिभ्रमन्ति तथाप्यस्माकं सौरपरिवारे केवलं भूमावे जीवनमस्तीति सिद्धम् ।

---

१. लाइफ ऑन अदर वर्ल्डस पृष्ठ ४६, उद्धृत वेद विद्यानिदर्शन पृ. ३०३

२. सारस्वती सुषमा ५७ व. ३,४ अङ्क संवत् २०५९

सूर्यस्य प्रकाशेन प्रकाशितं भूत्वाऽपि ग्रहाणां गुणधर्मिता सूर्यसदृशं नास्ति। यदि सर्वेषां ग्रहाणामुपरि सूर्यस्यैव प्रकाशो पतति तर्हि कथमन्यग्रहाणां गुणधर्मिता सूर्यसदृशा न भवति? सूर्यस्य किरणसंयोगादुष्णतायाः प्रतीतिर्भवति किन्तु चन्द्रमसः रश्मिसंयोगात्तु शीतलतायाः। चन्द्रादपि यः प्रकाशः भूमौ पतति सोऽपि सूर्यस्यैव परावर्तितप्रकाशोऽस्ति। अनेन सर्वेभ्यो ग्रहेभ्यः सूर्यस्यैव परावर्तितप्रकाशो भूमिं प्रत्यागच्छति। यथास्माकं परिवारे बहवः सदस्याः भवन्ति तत्र कस्य कस्योपरि कः प्रभावो भवतीति सर्वे पारिवारिकजनाः जानन्ति तथैवास्माकं सौरपरिवारेऽपि कस्य पिण्डस्य कस्य पिण्डोपरि कः प्रभावोऽस्तीति जिज्ञासायाः व्याख्यानं समाधानञ्च ज्यौतिषशास्त्र एव मिलति। ग्रहाणां प्रभावः भूमौ सर्वत्र सर्वेषां पदार्थानां जन्तूनाञ्चोपरि भवति। जन्तुषु सर्वाधिकचेतनांशयुक्तो मानव एव। अतः तैरेवास्योपरि विचारः कृतः। वैदिककालादेव मानवजीवने ग्रहाणां प्रभावचर्चा विस्तृतरूपेण दरीदृश्यते। अत्र विशेषरूपेण विचारणीयो विषयोऽस्ति यत् "मानवजीवने शनिग्रहस्य प्रभावः" इति।

**शनेः स्थितिः स्वरूपञ्च**

द्वादशराशिषु शनिः मकरकुम्भराश्योरधिपतिरस्ति। कुम्भराशौ विंशति-अंशान् यावत् शनिः स्वमूलत्रिकोणीयोभवति इतोऽग्रे स्वगृही। शनिस्तुलाराशौ विंशत्यंशेषु परमोच्चैः तथा च मेषराशौ विंशत्यंशेषु परमनीचो भवति। शनेः बुधशुक्रौ सुहृदौ रविचन्द्रभौमाः शत्रवः गुरुश्च समो भवति। शनिः प्रत्यङ्दिशोऽधिपतिः नपुंसकः वातश्लेष्मिकप्रकृतियुक्तः कृष्णवर्णः वायुतत्त्वयुक्तः, यदि रात्रौ जन्म स्यात्तर्हि मातृपितृकारको भवति। अनेन शनिना आयोः शारीरिकबलिष्ठताया उदात्तभावनायाः विपत्तेः योगाभ्यासस्य प्रभुताया ऐश्वर्यस्य मोक्षस्य यशसः सेवाकार्यस्य मूर्च्छादिवातस्नायुकारकरोगाणाञ्च विचारो भवति। द्वादशभावेषु शनिः षष्ठाष्टमदशद्वादशभावानां कारको भवति। तुलामकरकुम्भराशिषु सप्तमभावे दक्षिणायने स्वद्रेष्काणे राशेरन्तिमभागे (राशेरुत्तरार्द्धे) शनिवासरे कृष्णपक्षे वक्री भूत्वा समस्तराशिषु शनिः बलवान् भवति। दुर्बलोन्नतः कपिलनेत्रः श्यामवर्णवान् पररन्ध्रसूचकः मन्थरगामी वातात्मकः स्थूलनखदन्तरोमास्नायुसारयुक्तः शनैश्चरो भवति। यथोक्तम्—

कृशदीर्घः पिंगाक्षः कृष्णः पिशुनोऽलसोऽनिलप्रकृतिः।
स्थूलनखदन्तरोमा शनैश्चरो स्नायुसारश्च॥[१]

ज्योतिषशास्त्रज्ञाः स्वीकुर्वन्ति यत् कालपुरुषस्यात्मा सूर्यः मनः चन्द्रः बलं भौमः वाक् बुधः ज्ञानं गुरुः सुखं शुक्रः मदो राहुः दुःखञ्च शनिरिति। अनेन ज्ञायते यत् किं सर्वेषां दुःखानां कारकः शनिरेवास्ति अथवा शनिः दुःखस्य सूचको भवति? सम्प्रति जनाः शनेः नामैव श्रुत्वा दुःखमनुभवन्ति परन्तु ज्योतिषशास्त्रे एतादृशं वर्णनं न वर्तते। सर्वे ग्रहाः शुभाशुभफलदायकाः भवन्ति तथैव शनिरपि शुभाशुभफलं यच्छति। व्यष्टिरूपफलस्य विवेचनं होरा-शास्त्रे तथा च समष्टिरूपफलस्य विवेचनं संहिता-शास्त्रे भवति। शनेः शुभाशुभफलमुभयोरेव मिलति। तुलामकरकुम्भराशिषु भूत्वा यदि शनिः लग्ने स्यात्तर्हि शुभफलदायकस्तथा च शेषराशिषु भूत्वा यदि शनिः लग्ने स्यात्तर्ह्यशुभफलदायको भवति। यथोक्तम्—

---

१. लघुजातकम् ४/७

स्वोच्चे स्वकीयभवने क्षितिपालतुल्यो
लग्नेऽर्कजे भवति देशपुराधिनाथः ।
शेषेषु दुःखपरिपीडित एव बाल्ये
दारिद्र्यदुःखवशगो मलिनोऽलसश्च ।।[१]

अन्यस्मिन् ग्रन्थे वर्णितमस्ति यत् शनि: गुरो: राश्यो: भूत्वा यदि लग्ने स्यात्तर्हि शुभं फलं मिलति । यथा—

तुलाकोदण्डमीनस्थो लग्नसंस्थोऽपि चेत्छनिः ।
करोति भूपतेर्जन्म महापुण्यानुभावतः ।।[२]

त्रिषडायेषु यदि शनि: स्यात्तर्ह्यरिष्टनाशयोगो भवति । स्वगृहे स्वोच्चे वा भूत्वा यदि शनि: लग्नतृतीयाष्टमस्थानेषु स्यात्तर्ह्यप्यरिष्टनाशो भवति ।यथा—

शनैश्चरस्तुलाकुम्भमकरे यदि जायते ।
लग्नेऽष्टमे तृतीये वा तदारिष्टं न जायते ।।[३]

महादशायामपि स्वगृहीस्वोच्चशनिदशाया: फलमशुभदायकं न भवति । विशेषरूपेण शनि: चतुर्थाष्टमराश्यो: बलहीनं भूत्वा शुभफलानि न प्रयच्छति । यथा—

सौख्यं नाशयते सदा रविसुतौ राशौ चतुर्थाष्टमे ।
व्याधिं बन्धु विरोधदूरगमनं क्लेशश्च चिन्ता परा ।।[४]

शनेः सार्धसप्तवर्षाणि—

एकस्मिन् राशौ शने: स्थिति: सार्धद्विवर्षाणि यावद् भवति । यस्मिन् राशौ शनि: भवति तस्माद् द्वितीये द्वादशे चापि तस्य प्रभावो भवति । अनेन एकस्मिन् राशौ शने: प्रभाव: सार्धसप्तवर्षाणि यावद् भवति । अस्यैव नाम "शने: साढ़ेसाती" इति ।

यथा—

द्वादशे जन्मगे राशौ द्वितीये च शनैश्चरः ।
सार्धानि सप्तवर्षाणि तदा दुःखैर्युतो भवेत् ।।[५]

सामान्यरूपेण शने: सार्धसप्तवर्षाणां फलमशुभकारकं भवति । यथा—

---

१. फलदीपिका ८/२०
२. मानसागरी ४/१७७
३. लग्नचन्द्रिका शुभाशुभयोग ७७
४. ग्रहगोचर श्लो ५३
५. ग्रहगोचर श्लो. ४५

राशौ द्वादशजन्मशीर्षहृदये पादे द्वितीये शनिः।
नानाक्लेश करोति दुर्जनजनात्पुत्रान् पशुं पीडयेत्॥[१]

**शनेः पादविवेचनम्—**

यस्मिन् समये शनिः राशिसंक्रमणं करोति तद्दिनस्य चन्द्रः यदि जन्मराशितः प्रथमषष्ठैकादशस्थानेषु स्यात्तर्हि सुवर्णपादस्य, द्विपञ्चनवस्थानेषु स्यात्तर्हि रजतपादस्य त्रिसप्तदशस्थानेषु स्यात्तर्हि ताम्रपादस्य चतुरष्टद्वादशस्थानेषु स्यात्तर्हि लोहपादस्य शनिः भवति। यथोक्तम्—

जन्माङ्गरुद्रेषु सुवर्णपादं द्विपञ्चनन्दे रजतस्य पादम्।
त्रिसप्तदिक् ताम्रपदं वदन्ति वेदाष्टसार्कष्विह लोहपादम्॥[२]

लोहपादे धननाशः सुवर्णपादे सर्वसौख्यं ताम्रपादे समता रजतपादे च सौभाग्यं भवति। यथा—

लोहे धनविनाशः स्यात् सर्वं सौख्यं च काञ्चने।
ताम्रे च समता ज्ञेया सौभाग्यं रजते भवेत्॥[३]

सुवर्णपादस्य शनेः फलं बहुषु स्थानेषु विपरीतमपि मिलति। यथा—

**सुवर्णपादफलम्—**

कुटुम्बरोधं बहुरोगयुक्तं
क्लेशोदयं च करोति नित्यम्।
द्रव्यार्थनाशं बहुलं करोति
सुवर्णपादे स्वजने विरोधम्॥[४]

**रजतपादफलम्—**

व्यापारमुग्रं धनधान्यसम्पद् महत्प्रतापः खलु राजमान्यम्।
तद्वर्ष-मध्ये सुखसम्पदाप्तिं स्यान्मंगलं वै यदि रौप्यपादे॥[५]

**ताम्रपादफलम्—**

ज्वलन्तलक्ष्मीः प्रकरोति लाभं कलत्रपुत्रैः सुखसम्पदाप्तिम्।
लाभोदयं चैव करोति सौख्यं शरीरसौख्यं खलु ताम्रपादे॥[६]

---

१. ग्रहगोचरः श्लोकः ४६
२. वृहदज्योतिः सार पृष्ठ ३८२, ग्रहगोचर श्लो० ४७
३. वृहद् ज्योतिसार पृष्ठ ३८२ ग्रहगोचर श्लो० ४८
४. ग्रहगोचर श्लो. ४९
५. ग्रहगोचर श्लो. ५०
६. ग्रहगोचर श्लो. ५१

लोहपादफलम्—

शरीरपीडां रुधिरप्रकोपं
कलत्रपीडां पशुपुत्रपीडाम्।
व्यापारनाशं नृपतेर्भयश्च
लोहस्य पादे खलु निर्धनत्वम्॥[1]

शनेः सार्धसप्तवर्षेषु मेषराशये मध्यस्य सार्धद्विवर्षाणि, वृषराशये आदेः सार्धद्विवर्षाणि मिथुनराशयेऽन्तिमस्य सार्धद्विवर्षाणि कर्कराशये मध्यस्य सार्धद्विवर्षाणि सिंहराशये आदेः पञ्चवर्षाणि एतेष्वपि मध्यस्य सार्धद्विवर्षाणि कन्याराशये आदेः पञ्चवर्षाणि एष्वपि मध्यस्य सार्धद्विवर्षाणि तुलाराशयेऽन्तिमस्य सार्धद्विवर्षाणि वृश्चिकराशयेऽन्तिमस्य पञ्चवर्षाणि एतेष्वप्यादेः सार्धद्विवर्षाणि धनुराशये आदेः सार्धद्विवर्षाणि कुम्भराशये आद्यन्तिमयोः सार्धद्वि-सार्धद्विवर्षाणि तथा च मीनराशये सम्पूर्णसार्धसप्तवर्षाण्यशुभफलप्रदानि विशेषरूपेण भवन्ति।

भूमौ शनिग्रहस्य प्रभावोऽन्यग्रहाणामपेक्षया प्रायोऽशुभकारक एव भवतीति आधुनिकाः वैज्ञानिका अपि स्वीकुर्वन्ति।[2] यथा—२ फरवरी, १९९० खीष्टाब्दस्य "सोवियत भूमि" पत्रिकया ज्ञानमभवत् यत् मास्कोनगरे जून, १९८९ तमे वर्षे सोवियत-अभियन्तानां (सोवियत-इञ्जीनियर) संघस्य स्थापना जाता। यः "एनियोन" नाम्नः प्रसिद्धोऽभवत्। यस्य मुख्यलक्ष्यं पर्यावरणस्याध्ययनस्य तथा च कथितपुरातनपरम्पराणां वैज्ञानिकमध्ययनमासीत्। ततः वैज्ञानिकखगोलविद्याविभागस्य प्रधानेन अलेक्सान्देर जाराएव महोदयेन कथितं यत् पृथिवीं समया तस्या अक्षस्य विभिन्नेषु बिन्दुषु यार्जासीत् भविष्यति वा। यदि तस्या ऊर्जायाः विश्लेषणं कृत्वा जैवमण्डलस्य स्थितेः विश्लेषणं भवेदिति निर्णयः जाराएव महोदयस्य नेतृत्वे "एवियोन" इत्यनेन कृतः। ताराणां ग्रहाणां च भूमेरुपरि प्रभावोऽस्तीति पुराकाले कल्पनासीत् परन्तु साम्प्रतीयं कल्पना च प्रतीयते। यदा १९७९ तमे खीष्टाब्दे "वाइजर—१" तथा च १९८७ तमे ईस्वीयवत्सरे "वाइजर-२" नामकौ द्वौ स्वचालितयानौ वृहस्पतिं शनिं च निकषा गत्वाऽग्रे स्वनिर्धारितपथं गतवन्तौ। यदा तौ बृहस्पतिशनी निकषास्ताम् तदा ततस्ताभ्यां भूमौ सूचना प्रेषिता यत् बृहस्पतिः "आयो" इत्याख्येन स्वचन्द्रेण सह मिलित्वैकस्य प्रकारस्य "जनरेटरमिति" निर्मितं करोति। यस्य विद्युतचुम्बकीयक्षेत्रं भूमेः वायुमण्डलस्य कृते मङ्गलदायकोऽस्ति। शनिः भौतिकदृष्ट्या सुन्दरत्तमोऽस्ति परन्त्वस्य प्रभावः भूमेः वायुमण्डलस्य कृते प्रायोऽशुभकारको भवति यतो हि शनिः स्ववलयानां कारणेन विराट्प्रोटोनत्वरक इत्यस्य कार्यं करोति। अनेनानेकानां गैसीयपदार्थानामयनस्य गतिं वृद्धिं कृत्वा ब्रह्माण्डीयगतिं निकषा करोति। तदनन्तरं स्वचतुर्दिकन्तरिक्षे तस्य वर्षणं करोति। यदा भूमौ शनेरयनानां प्रभावो गहनतमो भवति तदा सामान्यतः जनानां स्वास्थ्ये शैथिल्यता भवति, भूमौ विनाशकारी रुग्णतायाः प्रसारो भवति। मानवानाम्मनसि विकाराः समुद्भवन्तीति।

---

१. ग्रहगोचर श्लो.५२

२. सोवियतभूमिः फरवरी-१९९०

# छन्द-स्वरूप-विमर्श

■ डॉ० मनोज कुमार

वसुन्धरा पर विचरण करने वाले सृष्टि के सर्वप्रमुख प्राणी मानव का अन्तःकरण ज्ञान प्राप्ति के प्रथमोन्मेष में ही भौतिक सत्य के साथ अपने अन्तर्जगत् का संस्पर्श पा लेता है, और यहीं से बौद्धिक एवं भाव-जगत् का सायुज्य प्रारंभ होता है। भावना अस्पष्ट, अरूप, अर्वण्य संज्ञा है जिसकी अभिव्यक्ति अथवा स्पष्टीकरण बुद्धि द्वारा संभव हो पाती है। बुद्धि अपने इस कर्तव्य का निर्वाह शब्दों के माध्यम से करती है। भावना और बुद्धि के योग से मानव के प्रत्येक कर्म की सृष्टि होती है। शब्द, विकसित मानव की वह एक मात्र निधि है, जिसके कारण वह पशु-पक्षियों से पृथक् एक सक्षम और समर्थ प्राणी बन सका है। भावनाओं और शब्दों का बुद्धि तत्त्व के योग से संवेदना की सृष्टि कला कहलाती है। अपने हर्ष से दूसरों को विभोर करना, अपनी करुणा से दूसरों को विगलित करना, अपनी दया की भावना से दूसरों को द्रवित करना संवेदना की सृष्टि है। संगीत, नृत्य, चित्र, मूर्ति आदि अन्य कलाएँ शब्द से असम्बद्ध होते हुए भी संवेदना की सृष्टि करती हैं। इससे सिद्ध होता है कि शब्द मात्र अभिव्यक्ति में अक्षम है। वस्तुस्थिति यह है कि भावनाओं का संप्रेषण संवेदना का सर्जन है। इसमें शब्द पोषक व सहायक मात्र होते हैं। शब्दों के माध्यम से भावनाओं के निर्वहण द्वारा संवेदनाओं का संर्जन तो हर मानव करता है परन्तु इस संवेदना की व्यापकता का न्यूनाधिक्य भाव मानव को सामान्य एवं कवि दो वर्गों में बाँट देता है।

कलाओं में साहित्य ही एक मात्र सशब्द है। अब प्रश्न समुपस्थित होता है कि ये शब्द कैसे भावनाओं की अभिव्यक्ति और संवेदनाओं की सृष्टि कर पाने में सक्षम होते हैं ? आचार्य भगवती चरण वर्मा के अनुसार 'साहित्य में शब्द उपकरण है, गति उसका आधारमूल तत्त्व है।[१] गति का सबसे सुस्पष्ट भाग लय है और इस लय को आधार बनाकर ही विविध कलाओं का जन्म हुआ है। इस प्रकार शब्द की लयात्मक गत्यात्मकता ही वह मूल आधार है जिससे संवेदना की सृष्टि संभव हो पाती है। इसी गत्यात्मकता के आधार पर काव्य के दो भाग हैं—पद्य और गद्य।

गत्यात्मक कहने से हमारा अभिप्राय यह नहीं है कि गद्य में गत्यात्मकता का अभाव होता है। सत्य तो यह है कि गद्य भी भावनाओं की शाब्दिक अभिव्यक्ति एवं संवेदना के संप्रेषण का एक सशक्त माध्यम है। वस्तुतः अभिव्यक्ति और संवेदना संप्रेषण की दृष्टि से गत्यात्मकता दो प्रकार की है—लयात्मक और

---

१. साहित्य के सिद्धान्त और रूप—पृ. सं. २६

क्रिया-प्रतिक्रियात्मक । हम पद्य को लयात्मक गत्यात्मक और गद्य को क्रिया-प्रतिक्रियात्मक गत्यात्मक कह सकते हैं ।

काव्यालङ्कार के अध्ययन से ज्ञात होता है कि भामह से पूर्व कोई ऐसा काव्य-सम्प्रदाय था जो काव्य को शब्दात्मक सर्जना मानता था अर्थात् काव्य की संज्ञा 'सौशब्द्य' थी—

सुपां तिङां च व्युत्पतिं वाचां वांछन्त्यलङ्कृतिं तदेतदाहुः सौशब्द्यं नार्थव्युत्पत्तिरीदृशी ।
शब्दाभिधेयालङ्कारभेदादिष्टं द्वयं तु नः ॥[१]

संस्कृत-साहित्य में पद्य का अर्थ छन्दोबद्ध रचना से है । पद्य की प्रियता छन्दों पर आश्रित होती है । हमारे प्राचीन साहित्य में पद्य और छन्द के पारस्परिक सम्बन्ध को लेकर किसी विवाद का स्थान नहीं है किन्तु आधुनिक काल में छन्दों की अपरिहार्यता के सम्बन्ध में एक प्रकार से प्रश्नचिह्न लगा है ।

**व्युत्पत्ति एवं अन्वर्थ—**

'चदि आह्लादने दीप्तौ च' धातु से 'चन्देरादेश्च छः' इस उणादि सूत्र से असुन् प्रत्यय कर "छन्द" पद निष्पन्न होता है । इस व्युत्पत्ति के आधार पर छन्द वह वाग्वैभव है, जिससे आनन्द की प्राप्ति होती है, मनोरञ्जन होता है तथा चित्त का प्रसादन होता है ।

यास्क ने इसे छिद् से निष्पन्न बताया है जिसका अर्थ है आवृत्त करना या आच्छादित करना ।

विभिन्न अर्थों में छन्द शब्द का प्रयोग निम्नलिखित है—

रुचि अर्थ में—

मयोच्यमानं यदि ते श्रोतुं छन्दो विलासिनि ।[२]

वेद अर्थ में—

छन्दो वेदः, श्रोत्रियं छन्दोऽधीते, बहुलं छन्दसि ।

आच्छादन अर्थ में—

छन्दांसि आच्छादनात् ।

अभिलाषा अर्थ में—

वरदानात् पितुः कामं छन्दमृत्युरसि प्रभो ।

वशीकरण अर्थ में—

स्वच्छन्दं व्रजसुन्दरीभिरभितः प्रत्यङ्गमालिङ्गितः ।

---

१. काव्यालङ्कार—१.३५

२. रामायण—२६.७

निष्प्रतिबन्ध अर्थ में—

**स्वच्छन्दोच्छलदच्छकुच्छकहरच्छातेतराम्बुच्छटा।**

प्रकृति अथवा आचरण अर्थ में—

छन्द शब्द के पर्याय रूप में प्रयुक्त 'वृत्त' शब्द वर्तन अर्थात् आचरण अर्थ में प्रयुक्त होता है—

**वर्तनाद् आचरणाद् वृत्तमाचारः।**[१]

वर्णित विविध अर्थों में प्रयुज्यमान 'छन्द शब्द' साहित्य के क्षेत्र में प्रायः आह्लादकत्व अर्थ में प्रयुक्त होता है। इस प्रकार छन्द वह है जो प्रत्यक्षीकृत निरंतर तरंग भंगिमा से आह्लाद के साथ भाव और अर्थ की अभिव्यञ्जना कर सके।

**छन्द की प्राचीनता एवं लय से इसका सम्बन्ध—**

प्रकृत सन्दर्भ में छान्दोग्योपनिषद् में एक कथा है। मृत्यु भय से भयभीत देवताओं ने अपनी रक्षा के लिए त्रयी विद्या में प्रवेश कर अपने को छन्दों से आच्छादित कर दिया। देवताओं को आच्छादित करने के कारण ही मन्त्रों की संज्ञा छन्द हुई।[२]

ऐतरेय ब्राह्मण के अनुसार सोमाभिलाषी देवताओं ने सोम लाने के लिए गायत्री, त्रिष्टुप् और जगती छन्दों को नियुक्त किया। जगती और त्रिष्टुप् अपनी असमर्थता के कारण मार्ग से ही लौट आये। गायत्री ही सोम रक्षकों को परास्त कर सोम लेने में समर्थ हुई।

षड्वेदाङ्गों में छन्द शास्त्र की गणना है। वेद पुरुष के पैर के रूप में कल्पित है। इससे छन्द और गति का परस्पर सम्बन्ध द्योतित होता है।

इस संदर्भ में एक महत्त्वपूर्ण तथ्य ध्यातव्य है कि चौंसठ कलाओं में काव्य की गणना न होकर गीत, वाद्य, नृत्य, समस्यापूर्ति तथा छन्दोविचिति भी है। इस प्रकार छन्द की परिधि एक ओर विद्या को स्पर्श करती है तो दूसरी ओर शास्त्र को।

**छन्द की उपादेयता—**

पाश्चात्य साहित्य में डॉ. जॉनसन तथा स्टुअर्ट मिल प्रभृति विद्वानों ने छन्दोबद्ध रचना को ही काव्य की संज्ञा दी है।

A verse is a series of rhythmical syllables, divided by 'pauses' and destined to occupy a single line.[३]

पुनः

---

१. वृत्तरत्नाकरम्—१

२. छान्दोग्योपनिषद्

३. Encyclopedia Britanica vol. 23

Rhythm is the father of metre or, Rhythm is male and metre is female.

Or

The line between rhythm metre is hard to draw[१].

काव्य की उद्देश्यपरक परिभाषाओं में शब्दविधान द्वारा भावों का संप्रेषण सामान्य है। भारतीय काव्यशास्त्रियों में मूर्धन्य आचार्य मम्मट ने काव्य के प्रयोजन पर विचार करते हुए 'कान्तासम्मित उपदेश'[२] शब्द का प्रयोग किया है। यह शब्द प्रकारान्तर से काव्य के लयात्मक शब्दविधान की ओर भी सङ्केत करता है। चूंकि संवेदना की सृष्टि में पद्य, गद्य से अधिक प्रभावशाली होते हैं, अत: पद्य में शब्दविधान का महत्त्व और बढ़ जाता है। इसीलिए पद्य में छन्द या वृत्त की योजना आवश्यक समझी जाती है। प्रत्येक भाव अपनी अभिव्यक्ति के लिए अपने अनुरूप आरोह-अवरोह उत्पन्न कर लेता है जिसे लय कहते हैं। जब इसी आरोह-अवरोह या लय को एक निश्चित ढंग से नियोजित कर दिया जाता है तो इसके सामूहिक ढाँचे को हम छन्द कहते हैं। भावों की अभिव्यञ्जना में छन्दों का महत्त्वपूर्ण योगदान है। यह भावात्मक गति और प्रवाह को सुनिर्दिष्ट बनाये रखता है। संगीत के योग से छन्दोबद्ध रचना में जितनी प्रेषणीयता रहती है उतनी और किसी साहित्य रूप में नहीं। इस संदर्भ में संगीत रत्नाकर की उक्ति द्रष्टव्य है—

न नादेन विना गीतं, न नादेन विना स्वरः।
न नादेन विना रागः, तस्मान्नादात्मकं जगत्॥[३]

ज्ञान के संरक्षण में छन्दोबद्ध रचनाओं का अपूर्व योगदान है। पूर्व में कागज़ तथा मुद्रण के अभाव में समस्त ज्ञान को वहन करने का माध्यम पद्य ही था। अपनी लयात्मक गति के कारण पद्य आसानी से कण्ठस्थ हो जाता है। यही कारण है कि प्राचीन काल में गणित, आयुर्वेद, ज्योतिष दर्शन आदि शास्त्रों की रचना पद्य में ही हुई।

छन्द ज्ञान से उच्चारण दोषों का परिहार होता है। कहा गया है—'मन्त्रो हीनः स्वरतो वर्णतो वा मिथ्याप्रयुक्तो न तमर्थमाह'।

**काव्य के प्रमुख तत्त्वों के साथ छन्द का सम्बन्ध—**

आचार्य विश्वनाथ ने काव्यलक्षण निरूपण के प्रसंग में 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'[४] कहकर काव्य के अंतरंग एवं बहिरंग सभी तत्त्वों और उपादानों का परिचय दिया है। लक्षणगत रस शब्द अत्यन्त सारगर्भित है। रस शब्द में भाव, विभाव, अनुभाव, संचारी, और अन्य आनुषंगिक क्षणस्थायी भावों का अन्तर्भाव हो जाता है।

---

१. Ibid. vol. 19

२. काव्यप्रकाश—१—२

३. संगीत रत्नाकर—२६

४. साहित्य दर्पण_१

वाक्य शब्द से शाब्दिक अभिव्यक्ति की ओर संकेत होता है । काव्यशास्त्रीय विवेचन में गुण सिद्धान्त का उदय भाषा की प्राणवत्ता की प्रतिष्ठा का उदय था । दण्डी ने गुण को भाषा के विशिष्ट प्रयोग तक ही सीमित न कर इसे काव्य का प्राण घोषित किया—

**इति वैदर्भभागस्य प्राणाः दशगुणाः स्मृताः**[१]

गुणों का मूल शब्द की प्राणता में है और शब्दों की छन्दों में ।

अलंकार काव्य की शोभा है । अमरकोष में शोभा शब्द का अर्थ कान्ति, द्युति और छवि बताया गया है । कान्ति और सरसता का ग्रहण वस्तु का चमत्कारपूर्ण निबन्धन तथा उसके साथ होने वाली भावानुभूति से है और इस भावानुभूति की तीव्रता छन्दाश्रित ही होती है ।

'रस' काव्यात्मा का प्रबल दावेदार है । छन्दशास्त्र के विद्वानों ने रस की दृष्टि से छन्दों के अनुकूलता एवं प्रतिकूलता पर पर्याप्त विचार किया है । उदाहरणार्थ आचार्य क्षेमेन्द्र ने श्रृंगार में उपजाति, वीर और रौद्र में वसन्ततिलका छन्द के प्रयोग का समर्थन किया है ।

यह सत्य है; अधिकांश आचार्यों ने काव्य का आधार रस स्वीकार किया है, छन्द नहीं । वस्तुतः काव्य और रस को पृथक् नहीं मानकर पर्याय ही स्वीकार करना उचित है । अतः स्पष्ट है कि रसयुक्त वाक्य काव्य है । इस रस वहन करने का साधन लयात्मक गति को वहन करने वाला छन्द ही है ।

**परम्परागत छन्दों की इयता—**

पूर्व में कहा जा चुका है कि शब्दों के माध्यम से भावनाओं की लयात्मक प्रस्तुति काव्य है । मनुष्य बौद्धिक प्राणी है और उसकी बौद्धिकता को वहन करने का माध्यम शब्द है । मानव जीवन में लयात्मक गति के साथ क्रियात्मक-प्रतिक्रियात्मक गति भी विद्यमान है और यह गति मानव के विकसित बोध का प्रतीक है । प्राचीन मान्य सिद्धान्त 'वृत्तबन्धोज्झितं पद्यं' का आज समस्त विश्व में विरोध मुखर है । यह विरोध मूलतः छन्दों का है पद्य का नहीं । आज के व्यस्त जीवन में लयात्मक गति को आवृत्ति के नियमों में बांधने का दु:साध्य श्रम ही इसके प्रति वितृष्णा का मूल है । स्वयं संस्कृत के कवियों में भी अन्त्यानुप्रास के प्रयोग में उदासीनता है परन्तु आवृत्ति के नियमों से अभी उनका मोह भंग नहीं हुआ है । प्राचीन आचार्यों ने भावना को वहन करने वाले लय को नितान्त कृत्रिम नियमों से इस प्रकार बाँध दिया है कि कोई भी व्यक्ति भावना के क्षेत्र से दूर होता हुआ भी उन कृत्रिम नियमों के साँचे में शब्दों को रखकर अपने अन्दर लयात्मकता के अभाव में भी पद्य की रचना कर सकता है । आज कवि युगद्रष्टा के अतिरिक्त युगस्रष्टा के रूप में भी अपनी पहचान बनाना चाहता है । ऐसे में वह अपने क्रान्तदर्शी विचारों में कोई बन्धन सहन नहीं कर पाता । वह छन्द मुक्त होने की बात करता है । संस्कृतज्ञों ने स्वयं अनुभव किया है कि मन्दाक्रान्ता, स्रग्धरा, मालिनि, शिखरिणी, इन्द्रवज्रा आदि वर्ण-वृत्तों में नादसौन्दर्य की पराकाष्ठा है परन्तु उनका बन्धन अत्यन्त कठोर है ।

---

१. काव्यादर्श_१ ।४२

हिन्दी साहित्य में निराला ने मुक्तछन्द की बात आरंभ की । परन्तु उनका मुक्त-छन्द छन्द हीन नहीं था । अपितु स्वच्छन्द छन्द था, जिसमें विभिन्न चरणों की संख्या और उनकी मात्राओं की संख्या कवि की निजी उद्‌भावना शक्ति या उसके भाव के नैसर्गिक प्रभाव पर निर्भर करता है । स्वयं निराला ने परिमल की भूमिका में इसका स्वरूप उद्‌घाटित करते हुए कहा है—

"मुक्त छन्द वह है जो छन्द की भूमि में रहकर भी मुक्त है ।...मुक्त छन्द का समर्थक उसका प्रभाव ही है । वही उसे छन्द सिद्ध करता है और नियम साहित्य उसकी मुक्ति ।"परन्तु निराला के 'मुक्तछन्द' के गतार्थ की अनदेखी कर आज हिन्दी साहित्य अपनी कविताओं में अधिकांश व्यंग्य और विद्रूप ही परोस रहा है ।

संस्कृत-साहित्य आधुनिकता के संस्पर्श से अछूता नहीं है । आज संस्कृत कवि भी अपनी उत्कृष्ट बौद्धिक क्षमता द्वारा काव्य की नयी सरणियों का सृजन कर रहे हैं । [डा. राजेन्द्र मिश्र, डा. रामकरण शर्मा (सर्वमङ्गला), श्री निवास रथ (तदेव गगनं सैव धरा), श्री हर्षदेव माधव (निष्क्रान्ताः सर्वे), श्री राजेन्द्र नानावटी (मरीचिका), डा० राधावल्लभ त्रिपाठी, डा. केशव चन्द्र दास आदि की रचना स्वागतार्ह है] आधुनिकता के संदर्भ में हमारे कवियों को यह ध्यान अवश्य रखना होगा कि परम्परा का उच्छेद आधुनिकता नहीं है । परम्परा निर्वाह करते हुए भी आधुनिक हुआ जा सकता है । परन्तु परम्परा निर्वाह में देश-काल का बोध कहीं तिरोहित न हो जाये अतः हमें सतत् जाग्रत रहने की आवश्यकता हैं । वस्तुतः संस्कृत कवियों को लयात्मकता, गत्यात्मकता विरासत में मिली है । इसके साथ नवीन छन्दों की उद्‌भावना की भी आवश्यकता है जिससे कृत्रिमता से बचा जा सके ।

उपसंहार—

'रसो वै छन्दांसि' 'प्राणाः वै छन्दांसि' आदि से असंतुष्ट भारतीय मनीषा ने समस्त विश्व को छंदज घोषित किया है । काव्य तो कला है किन्तु छन्द शुद्ध विज्ञान । यह छन्द कुछ विशिष्ट नियमों के अधीन उत्तम नृत्य करते हुए शब्दों के श्रवण माधुर्य से श्रोताओं अथवा पाठकों में संवेदना का संचार करता हैं । काव्य के सभी अंगों के साथ छन्दों का अनिवार्य पारस्परिक सम्बन्ध है । गद्य रचना के लिए छन्द का कोई प्रतिबन्ध नहीं होता, परन्तु पद्य रचना की यह आवश्यक शर्त है । भारतीय काव्याचार्यों द्वारा काव्यात्मा के निरूपण में उल्लेख नहीं किया जाना छन्द की नितान्त उपेक्षा नहीं है । इन्होंने छन्द को एक पृथक् शास्त्र के रूप में स्वीकार कर इसकी महत्ता को प्रमाणित किया है । छन्दहीन पद्य मात्र कल्पात्मक गति एवं बिम्बों पर आधारित होने के कारण लयात्मक एवं क्रिया-प्रतिक्रियात्मक गति के अभाव में उसका वस्तुपरक पक्ष तिरोहित होकर उसे प्रभावहीन और अपठनीय बना देता है । आवश्यकता है परम्परागत छन्दों पर पुनर्विचार पूर्वक नवीन छन्दों के उद्‌भावनाओं की ।

# भारतीय दर्शन में योग विभुत्व

■ डॉ० महेशप्रसाद सिलोड़ी

योग भारतीय संस्कृति, सभ्यता, अनुशासन परम्पराओं का मूल है, यही विद्या हमारी प्राचीन विरासत के रूप में प्रत्येक व्यक्ति के लिए उपयोगी सिद्ध हुई है, जिसमें किसी भी धर्म, जाति, वर्णभेदों के आधार पर वाद विवाद को स्थान मिला हो, यह सर्वसम्मत योग अविसंवादि सिद्धान्त है, योग ही भक्ति-ज्ञान का प्रधान-सहायक है, प्राचीन ऋषियों मुनियों की प्रतिभा का कारण योग ही था, तत्कालीन धर्मप्रचारकों एवं दार्शनिकों ने यत्र तत्र सर्वत्र सभी ग्रंथों तथा धर्मोपदेशक शास्त्रों में योगशास्त्र का विधिवत् उल्लेख किया तथा प्रचार-प्रसार के माध्यम से इस ब्रह्मविद्या को सर्वोत्तम स्थान दिलाया। बौद्ध धर्म के पालि-त्रिपटकों तथा संस्कृत ग्रंथों में योगप्रक्रिया का विशिष्ट वर्णन है, जैन धर्म-ग्रंथों में भी योग का विवेचन विस्तृत रूप में पाया जाता है। उमास्वामी ने तत्त्वार्थ सूत्र में और हेमचन्द्र ने "योगशास्त्र" में स्वतन्त्र रूप से विचार किया है। गोरखनाथ के नाथ-सम्प्रदाय में योग का इतना आदर है कि इस सम्प्रदाय को योगी सम्प्रदाय के नाम से जाना जाता है।

योग शब्द युज् धातु से निष्पन्न हुआ है, धातु पाठ में युज् धातु दो हैं, एक युजिर् योगे और दूसरा 'युज् समाधौ' उनमें "युजिर् योगे" सामान्य सम्बन्धवाचक होने से उसका यहाँ ग्रहण नहीं किया जाता, किन्तु "युज्[१] समाधौ" से जो योग शब्द निष्पन्न हुआ जिसका विशेष अर्थ समाधि होता है, उसका यहाँ ग्रहण किया गया है। "युज्यतेऽनेनेति योगः" इस विग्रह में युज् धातु से "करणाधिकरणयोश्च" इस सूत्र से करण में घञ्प्रत्यय करने से जो योग शब्द निष्पन्न होता है वह सम्प्रज्ञात समाधि का वाचक है और "योजनं योगः" इस विग्रह में "भावे" सूत्र से भाव अर्थ में घञ्प्रत्यय करने से योग शब्द निष्पन्न होता है, वह असम्प्रज्ञात समाधि का सूचक है। अतः प्रकृत सूत्रगत से जो योग शब्द है वह उक्त समाधियों का वाचक है।

योग शब्द की व्याख्या के पश्चात् योग की परिभाषा पर दृष्टिगोचर करते हुए स्पष्ट किया जाता है। योग शब्द दर्शन के मूलतत्त्व समाधि में अन्तर्निहित है, अर्थात् उस परमात्मा ईश्वर के निकटस्थ भावस्थ होकर जगदीश्वर के स्वरूप का ज्ञान करना। योग शब्द का जिस प्रकार पूर्वोक्त दो अर्थ स्वीकार किए हैं, उसी प्रकार परिभाषित शब्दों के आधार पर हम चिंतन करते हैं, जो परम्पराएँ ईश्वर और जीव को भिन्न-भिन्न मानती हैं उनके मत में योग शब्द का अर्थ है जीव का ईश्वर के साथ मिलन होना। मन्त्र शक्ति के द्वारा जब किसी शक्ति को आबद्ध किया जाता है, वहाँ भी योग शब्द का यही अर्थ है, विश्वधर्मों में भी ईश्वर और जीव में भेद माना गया है, रिलीजन (Religion) शब्द इसी भाव को प्रकट करता है, इसका अर्थ दुबारा जोड़ना या पुनर्मिलन। जैसा कि

१. पा० यो० सूत्र–स० पा० व्यासभाष्य–सू० न०।

हम कहते या समझते हैं 'ईश्वर अंश जीव अविनाशी' जीव ईश्वर की ही संतान है जैसे पुत्र पिता से बिछुड़ कर पुनः मिलने की इच्छा रखते हुए प्रयत्न करता है, उसे रिलीजन कहते हैं ।

जीवात्मा और परमात्मा को एक मानने वाले लोग योग शब्द को समाधि में ही प्रयुक्त मानते हैं समाधि का अर्थ है भेदबुद्धि का समाप्त होना अर्थात् बुद्धि द्वारा आत्मा का साक्षात्कार कर लेना इन परम्पराओं में योग शब्द का अर्थ है वह अभ्यास जो समाधिक्रम में सहायक होते हैं । साधक योगी योगक्रम द्वारा मन को दृढ़कर बाधक तत्त्वों का विनाश कर देता है । चित्त की एकाग्रता को मजबूत करता है । योगक्रम दोनों प्रकार से स्थिरता प्रदान करता है । शारीरिक एवं मानसिक । शारीरिक क्रम में हठयोग प्रक्रियाएँ प्रथम हैं, शरीर को स्वर्ण की भाँति तपाया जाता है पुनः उसे आसनादि प्रक्रियाओं द्वारा मानसिक क्रमाभ्यास हेतु तैयार किया जाता है ।

मायातन्त्र में जीवात्मा और परमात्मा की एकता को योग कहते हैं, वह समाधि का साधन है । शिव और आत्मा की एकता को भी योग कहा गया है (शक्यात्मकं ज्ञानं) शक्ति के ज्ञान को योग कहते हैं, जैसा कि प्रायः मन्दिरों में देखा जाता है शिव शक्ति की मूर्ति से ही शिव शक्ति मन्दिरों की स्थापना की जाती है । भिन्न-भिन्न शाब्दिक भेद होने पर भी किसी भी दर्शन एवं ग्रन्थों में तात्त्विक भेद नहीं मिलता, सभी ने जीवात्मा परमात्मा की एकता का प्रतिपादन किया है ।

हठयोगप्रदीपिका में राजयोग, समाधि, उन्मनी, मनोन्मनी अमरत्व, शून्याशून्य, परमपद, अनमनस्क, अद्वैत, निरालम्ब, निरंजन, जीवन मुक्ति, सहजावस्था एवं तुरीयावस्था सब एक है, सभी का अर्थ है क्रिया और चित्तवृत्ति का निरोध जिसके फलस्वरूप सुख और दुःख के द्वन्द्व से छुटकारा तथा निर्विकार अवस्था प्राप्त होती है । इस अवस्था को प्राप्त करके यदि शरीर का पात होता है तो वह विदेह कैवल्य या परममुक्ति प्राप्त हो जाता है वही स्वरूपावस्था है । वही आत्मज्ञान सुख और शक्ति का पुञ्ज है, किन्तु जब उसका सम्बन्ध बाह्यजगत् के साथ होने लगता है तो वे शक्तियाँ संकुचित या अभिभूत हो जाती हैं, यह दूसरा तत्त्व है, सम्बन्ध जितना निविड़ होगा उतनी ही शक्तियाँ अधिक दबी रहेंगी, इसी को सांख्य दर्शन में महत्, वेदान्त में अविद्या, बौद्धदर्शन में तृष्णा, जैन दर्शन में मोहनीय कर्म तन्त्रसाधना में कंचुक तथा शैव साधना में पाश, मल आदि शब्दों द्वारा प्रकट किया गया है । इसी के फलस्वरूप परमात्मा या ब्रह्म जीवात्मा बनकर भिन्न-२ शरीरों को धारण करता है । अर्थात् प्रकृति-माया के बन्धन में आ जाता है ।

योग विद्या को समझने के लिए यह जानना आवश्यक है कि हमारे व्यक्तित्व में कौन-२ से तत्त्व मिले हैं, और योग के द्वारा किस तत्त्व का क्या प्रभाव पड़ता है । सांख्यदर्शन में हमारे व्यक्तित्व का विश्लेषण चार तत्त्वों में किया गया है, १. पुरुष (जीवात्मा) २. कारणशरीर ३. सूक्ष्मशरीर ४. स्थूलशरीर । विश्व के मूल तत्त्व दो हैं—प्रकृति और पुरुष, प्रकृति जड़ है और पुरुष चेतन, दोनों एक दूसरे के बिना कुछ नहीं कर सकता हैं अंध और पंगु के सम. है ।

प्रकृति अंधी है ज्ञान शून्य है, उसमें कार्य करने की शक्ति है । परन्तु दूसरी ओर पुरुष चेतन है, परन्तु उसमें कार्य करने की शक्ति नहीं है, दोनों का मेल हो जाने पर सारी प्रवृत्तियाँ प्रारम्भ हो जाती हैं । इसी मेल को कारण या लिङ्ग शरीर कहा जाता है, इसी क्रम से सृष्टि प्रारम्भ होती है ।

प्रकृति को महत् या बुद्धि कहा गया है, यह चेतना का प्रथम स्फुरण है । उससे अहङ्कार की उत्पत्ति होती है, अहंकार से पञ्चज्ञानेन्द्रिय, पञ्चकर्मेन्द्रिय तथा मन का प्रादुर्भाव होता है, मन को उभयेन्द्रिय माना गया है, साथ ही पञ्चतन्मात्राओं से पञ्चमहाभूतों की उत्पत्ति मानी गयी है, उनके सहयोग से स्थूल शरीर का निर्माण होता है । जैसा कि प्रथम अवस्था प्रकृति की बुद्धि (महत्) है जो चेतन का जड़ के साथ प्रथम सम्बन्ध है, द्वितीय अवस्था अहंकार है, जहाँ मैं, मेरी, इत्यादि भावना जागृत होती है, वहाँ व्यक्ति अपने आपको स्वयं महत्व देने लगता है, तीसरी अवस्था मन है जहाँ वह बाह्यविषयों की ओर दौड़ने लगता है इसमें करण (साधन) की भावना रहती है । साधक ज्यों-२ आगे-२ बढ़ता है त्यों-२ इनका प्रभाव घटता जाता है, अन्त में अभेद बुद्धि भी दूर हो जाती है इसी को विवेकख्याति कहते हैं ।

साधकों द्वारा योग के विभिन्न स्वरूप प्रदर्शित किए गए हैं, पृथक्-२ प्रक्रियाओं के साथ योग भी भिन्न-२ रूपों में देखा जाता है, जैसा कि सर्वविदित है योग अनादिकाल से परम्परानुसार चल रहा है, प्रत्येक साधनाक्रम में जाने वाले साधक योग प्रक्रियाओं से गुजरते हैं तथा किसी न किसी रूप में योग का सहारा लेते हुए जीवनमुक्त होते हैं ।

महर्षि पतञ्जलि द्वारा निर्दिष्ट योग राजयोग कहलाता है, भगवान् सदाशिव द्वारा योग हठयोग के नाम से जाना जाता है, उसी की क्रमानुसार प्रक्रिया महर्षि घेरण्य द्वारा घेरण्य संहिता में प्रतिपादित है । योग की विभिन्न शाखाओं से विभिन्न नामकरण हैं ।

१. राजयोग, सहजयोग, क्रियायोग, भक्तियोग, ज्ञानयोग, सांख्ययोग, भावनायोग, संन्यासयोग, हठयोग, मन्त्रयोग, इत्यादि विभिन्न प्रक्रियाओं से युक्त योग कर्म भी भिन्न स्वरूपास्पद हैं ।

राजयोग—राजयोग महर्षि पतञ्जलि द्वारा विरचित योगदर्शन (योगसूत्र) नामक ग्रंथ है, इसमें समाधि, साधन, विभूति, तथा कैवल्यपदों को क्रमानुसार उपदिष्ट किया गया है, साधक को मोक्षद्वार तक पहुँचने में विघ्नरूपी अभेद्य द्वारों का भेदन अनिवार्य है, शारीरिक इन्द्रियों का दमन, चित्तवृत्तियों का निरोध, मन की चंचलता की स्थिरता एवं एकाग्रता, क्लेशों की शान्ति, योगाङ्गों का प्रतिपादन करते हुए समाधि अवस्था में पहुंचना तथा जीवन्मुक्त होना राजयोग का मुख्य विषय रहा है, सर्वप्रथम इसी योग पर प्रकाश डालते हुए प्रतिपादन करते हैं ।

योग समाधि है, जैसा कि पूर्वोक्त प्रतिपादन किया गया है । इस समाधि अर्थात् अज्ञात समाधि द्वार तक पहुंचने में सर्वप्रथम चित्तवृत्तियाँ अवरोधक हैं । इन चित्तवृत्तियों पर प्रकाश डालते हुए महर्षि पतञ्जलि सूत्रधार के रूप में प्रतिपादन करते हैं—

"योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः[१]" चित्त की वृत्तियों का रुक जाना ही योग है । प्रकृति में सत्त्व, रज, तम तीनों गुण विद्यमान हैं, उनमें लाघव तथा प्रकाशस्वरूपात्मक सत्त्वगुण है, उसे परिणाम विशेष चित्त कहा जाता है, उस चित्त की असंख्य वृत्तियाँ होने पर भी पाँच रूप से संकलित है, ये वृत्तियाँ फलतः अवस्थाविशेष में रुक जाती है, अर्थात् निरुद्ध हो जाती है, वह अवस्थाविशेष योग कहा जाता है । जैसा कि पूर्वोक्त प्रसङ्गतः सम्प्रज्ञात तथा

१. पा० यो० सूत्र–स० पा० –सू० २

असम्प्रज्ञात समाधि का उल्लेख किया गया है, सम्प्रज्ञात योगकाल में राजस तामस वृत्तियों का निरोध होने पर भी ध्येयाकार सात्त्विक वृत्ति विद्यमान रहती ही है। इस शंका का भाष्यकार स्पष्टरूप से निवारण करते हैं **सर्वशब्दग्रहणात् सम्प्रज्ञातोऽपि योग इत्याख्यायते, चित्तं हि प्रख्याप्रवृत्तिस्थितिशीलत्वात् त्रिगुणम्।**[१] उपरोक्त सूत्र में सर्व शब्द का ग्रहण नहीं होने से सम्प्रज्ञात् योग भी योग है ऐसा मान्य है, अर्थात् सम्प्रज्ञातयोग में भी इस लक्षण के घट जाने से अव्याप्ति नहीं, यदि सूत्रकार पूर्वोक्त योगसर्वचित्तवृत्तिनिरोध: ऐसा कहते तो तब सम्प्रज्ञात योग में लक्षण की अव्याप्ति होती पुन: प्रश्न उपस्थित होता है, एक चित्त की क्षिप्तादि पञ्च अवस्थाएं क्यों होती हैं, इसका निवारण करते हुए चित्त त्रिगुणात्मक है, १. प्रख्याशील चित्त ही सात्त्विक है, २. प्रवृत्तिशील-राजस-परिताप तथा शोकादि स्वभाव वाला है। ३. स्थितिशील तामस-गुरुता आवरणता तथा दैन्य स्वभाव वाला है। भाव यह है कि यद्यपि चित्त एक है तथापि त्रिगुणनिर्मित होने से गुणों की विषमता से एवं एक दूसरे के विमर्दन की विचित्रता से प्राप्त हुआ चित्त अनेक अवस्था वाला हो जाता है।

**चित्त की पांच अवस्थायें**—क्षिप्तं मूढं विक्षिप्तमेकाग्रं निरुद्धमिति चित्तभूमय:[२]।

**१. क्षिप्त**—रजोगुणप्रधानता से चित्त की क्षिप्तावस्था होती है। क्षिप्त अवस्था में सत्त्वगुण तथा तमोगुण का निरोध होता है, रजोगुणी चित्त बाह्य संसारिक कार्यों विषयों में फंसा रहता है, चित्त की अवस्था विषयों के प्रति प्रबल हो जाती हैं, वे ही वृत्तियाँ समस्त व्यवहार का संचालन करती है, जब रजोगुण का तमोगुण के साथ मिश्रण होता है तो वह काम, क्रोध, लोभ आदि विषयों का आवरण पहन लेती है, जब रजोप्रवृत्ति सत्त्वगुण का आश्रय लेती है तो वह शुभप्रवृत्तियों के अभिमुख हो जाती है।

**२. मूढ़ावस्था**—चित्त में जब तमोगुण की प्रधानता होती है तब यह अवस्था चित्त को आच्छादित कर देती है, इस अवस्था में व्यक्ति अज्ञान एवं आलस्य से घिरा रहता है, सत्त्वगुण एवं रजोगुण का निरोध हो जाता है, परन्तु सत्य के प्रति उदासीन भाव बना रहता है, अज्ञान तथा अनैश्वर्य में ही सारा जीवन व्यतीत करता रहता है, यह अवस्था मूलत: पशुओं में पाई जाती है।

**३. विक्षिप्त**—सत्त्वबहुल विक्षिप्त। इस अवस्था में सत्त्वगुणप्रधान होता है, रज एवं तमोगुण दबे रहते हैं। यह प्रवृत्ति सकाम कर्म, राग-द्वेष काम-क्रोध, लोभ, कार्यों को छोड़ देती है। सत्त्व धर्म से धर्म, ज्ञान, वैराग्य ऐश्वर्य की प्रवृत्ति जागृत होती है, परन्तु रजोगुण चित्त को विक्षिप्त करता रहता है। इस प्रकार साधक के.लिए उपरोक्त तीन अवस्थाओं का निषेध है, इन तीनों अवस्थाओं में चित्त बहिर्मुखी रहता है,

**४. एकाग्र**-विशुद्ध सत्त्वप्रधान-विशुद्ध सत्त्वप्रधान चित्त मन का एक विषय पर स्थिर रहना, इसमें रजोगुण तथा तमोगुण का प्रभाव घट जाता है, चित्त का इधर-उधर भटकना बन्द जो जाता है, एक ही वस्तु, विषय पर चित्त स्थित हो जाता है, देर तक चिन्तन की धारा बनी रहती है। चित्त धीरे-२ स्थूल से सूक्ष्म की ओर बढ़ता है। इस प्रकार की एकाग्रता होने पर वस्तु साधक के वशीभूत हो जाने पर योग की शक्तियाँ इसी अवस्थाविशेष में प्रकट हो जाती हैं। इसी अवस्था को सम्प्रज्ञात या सबीज समाधि कहते हैं।

---

१. पा० यो० सू० भाष्य–सू० न० २

२. पा० यो० दर्शन व्यासभाष्य–सू० न०।

५. **निरुद्ध**—संस्कारमात्रशेष-चित्त की पाँचवीं अवस्था निरुद्ध है। इस अवस्था में किसी विषय का चिन्तन नहीं रहता, इसे असम्प्रज्ञात या निर्बीज समाधि कहा जाता है, इसके प्राप्त होने पर पुरुष का चित्त के साथ सम्बन्ध टूट जाता है और वह अपने शुद्ध को प्राप्त कर लेता है। जिसे कैवल्य कहते हैं।

चित्त की पाँच अवस्थाओं का प्रतिपादन कर वृत्तियों पर प्रकाश डालते हुए ऋषि सूत्र की रचना करते हैं—

**प्रमाणविपर्ययविकल्पनिद्रास्मृतयः।** स. पा. सू. ६

प्रत्यक्षानुमानागमा: प्रमाणानि—बाह्य वस्तुओं का सच्चा ज्ञान,'प्रमीयतेऽनेन तत्प्रमाणम्'-अर्थात् प्रमा का ज्ञान हो जिससे वह प्रमाण कहा जाता है। इस प्रकार प्रमाण का सामान्य लक्षण करते हुए प्रमाण तीन प्रकार के हैं, प्रमा का जो करण वह प्रमाण कहा जाता है। यह प्रमाण का सामान्य लक्षण है, जो प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम तीनों में घटित होता है।

१. प्रत्यक्ष प्रमाण—इन्द्रियप्रणाली द्वारा जहाँ बुद्धिवृत्ति उत्पन्न होती है वह प्रत्यक्ष प्रमाण कहलाता है।

२. अनुमान प्रमाण—लिङ्गज्ञान द्वारा जहाँ बुद्धिवृत्ति जन्म लेती है वह अनुमान प्रमाण माना गया है।

३. आगम प्रमाण—शब्द ज्ञान (पदज्ञान) द्वारा जहाँ बुद्धिवृत्ति उत्पन्न होती है वह शब्दप्रमाण माना जाता है।

भाव—प्रमाणवृत्ति का संक्षिप्त स्वरूप स्पष्ट करते हुए विपर्यय वृत्ति का लक्षण करते हैं—

**विपर्ययो मिथ्याज्ञानमतद्रूपप्रतिष्ठम्।**[1]

विपर्यय लक्ष्य है, मिथ्याज्ञान लक्षण है तथा अतद्रूपप्रतिष्ठम् यह मिथ्या ज्ञानम् इसका विशेषण है। अर्थात् ऐसा प्रमाण ज्ञान जो प्रमाण सिद्धि में बाधक हो जैसे-द्विचन्द्रदर्शनम् एक ही चन्द्रमा में दो चन्द्रों का आभास होना यह मिथ्याज्ञान भासित हो रहा है। सद्विषयेण एक चन्द्रदर्शनेन बाध्यत। भाव यह है चित्त का अपने स्वरूप में अप्रतिष्ठित होने से दो चन्द्रमाओं का मिथ्याज्ञान आभास हो रहा है एवं अपने स्वरूप में स्थित होने पर मात्र शुद्ध स्वरूप एक ही चन्द्रमा का दर्शन हो रहा है। इसी मिथ्याज्ञान को अविद्या की संज्ञा योगग्रंथों में प्रतिपादित है, यही अविद्या विपर्यय भ्रम की अवस्था उत्पन्न करती है, विष्णु पुराण में अविद्या का स्वरूप निम्न प्रकार से है—

**तमो मोहो महामोहस्तामिस्रो ह्यन्धसंज्ञकः।**
**अविद्या पञ्चपर्वेषां प्रादुर्भूता महात्मनः॥**

अर्थात् तम, मोह, महामोह, तामिस्र तथा अन्धतामिस्र के भेद से पञ्चपर्वा अविद्या योगियों के सिद्धिमार्ग में विघ्न करने हेतु प्रकट हुई है। इसी मोह क्रम का विस्तार करते हुए ईश्वर कृष्ण सांख्य कारिका में लिखते हैं—

**भेदस्तमसोऽष्टविधो मोहस्य च दशविधो महामोहः।**
**तामिस्रोष्टादशधा तथा भवत्यन्धतामिस्रः॥** सां. का.—४८

---

१. पा० यो० सू०-८

भाव निरूपण करते हुए स्पष्ट किया जाता है—

तम—इसे अविद्या का स्वरूप बताया गया है, यह सांख्यानुसार आठ प्रकार से है।

१. अव्यक्त (प्रकृति) २. महत्तत्त्व (बुद्धि) ३. अहङ्कार ४. पञ्चतमात्रा (शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध) ये ही प्रकृति-विकृति रूप से कारणकार्य रूप हैं, वही अनात्म पदार्थ युक्त अविद्या तम कही गई है।

मोह—अष्ट ऐश्वर्यों में (अणिमा, लघिमा, महिमा, गिरिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशत्व, वशित्व) जो परम पुरुषार्थ बुद्धि रूप अस्मिता होती है वह मोह कही जाती है। वह भी अणिमादि आठ प्रकार से ही है।

महामोह—आठ प्रकार के एश्वर्य को सम्पादित कर शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध, दिव्यादिव्य (ऐहिक-पारलौकिक) दस प्रकार के विषयों में प्रीति रूपी राग को महामोह कहते हैं। ये संख्यानुसार दश प्रकार के हैं।

तामिस्र—अणिमादि आठ ऐश्वर्य तथा दिव्यादिव्य दस प्रकार के महामोह का सम्यक् भोग होने से जो क्रोधरूप द्वेष होता है वह तामिस्र कहा जाता है, यह सांख्यानुसार अठारह प्रकार से है।

अन्धतामिस्र—उपरोक्त आठ प्रकार के ऐश्वर्य तथा दस प्रकार के विषयों के भोग प्राप्त होने पर भी "ये सब कल्प के अन्त में नष्ट हो जाएंगे" इस प्रकार का जो भय उत्पन्न होता है उसे अन्धतामिस्र की संज्ञा दी गई है। यह दस प्रकार के विषय निमित्तक होने से अट्ठारह प्रकार का है।

उपरोक्त विपर्यय ज्ञान परिभाषित रूप से बासठ प्रकार का है इसी को अज्ञानमूलक दु:ख हेतुक होने से अज्ञान, अविद्या, विपर्यय, भ्रान्ति-ज्ञान तथा क्लेश आदि नामों से व्यवहृत किया गया है।

प्रमाण-विपर्यय का निरूपण करते हुए विकल्प का स्वरूप प्रस्तुत करते हैं—

**शब्दज्ञानानुपाती वस्तुशून्यो विकल्पः।** पा. यो. सू.-९

जो वृत्तिज्ञान वस्तु से शून्य पदार्थ विषयक तथा शब्दजन्य ज्ञान के प्रभाव से ही अलीक पदार्थानुसार से अनुपतनशील हो वह विकल्प कहा जाता है।

अर्थात् वस्तुशून्य होने पर भी शब्दजन्यज्ञान के प्रभाव से वह व्यवहार में देखा जाता है और वह चैतन्य पुरुष का स्वरूप दृष्टिगोचर होता है, जैसे 'चैत्रस्य गौरिति' चैत्र की गाय इत्यादि। अब निद्रा के स्वरूप का कथन स्पष्ट करते हुए सूत्र का प्रतिपादन करते हैं—

**अभावप्रत्ययालम्बना वृत्तिर्निद्रा।** योग दर्शन स. पा. सू.-१०

निद्रावृत्ति को श्रुतियों में सुषुप्त तथा अन्त: प्रज्ञ कहा गया है। जैसा कि विदित है बुद्धिसत्व त्रिगुणात्मक है और तीनों गुण परस्पर एक दूसरे को प्रभावित करते हैं। जिस समय सत्व एवं रजोवृत्ति को तमोगुण मालिन्य करता है, उस समय चित्तवृत्ति के विषयाकार होने में इन्द्रियों के अभाव जन्य से बुद्धिसत्व का भी विषयाकार रूप से परिणत न हो सकने के कारण अज्ञान उत्पन्न होता है, तथा तमोगुण प्रधान चित्तवृत्ति उत्पन्न होती है, वही वृत्ति निद्रा कही जाती है। निद्रा भी तीन प्रकार से है—

१. सात्विक निद्रा—मैं सुखपूर्वक सोया था। प्रसन्नं मे मन:—मेरा मन प्रसन्न है।

२. राजसीनिद्रा—मैं दुःखपूर्वक सोया, इस वृत्ति में रजोगुण सहित तमो ुण का आविर्भाव होता है, इस समय मेरा मन अकर्मण्य तथा चञ्चलित हो रहा है, इस प्रकार की वृत्ति का आविर्भाव होता रहता है ।

३. तामसी निद्रा—मैं गहरी निद्रा में सोया था, मेरा शरीर बहुत भारी तथा कष्टप्रद हो रहा है । शरीर में थकावट ही थकावट हो रही है । इस प्रकार की स्मृतियाँ होती रहती हैं ।

निद्रा के अनन्तर स्मृति का प्रतिपादन करते हैं—

**अनुभूतविषयासंप्रमोषः स्मृतिः ।** यो. दर्शन स. पाठ सू. ११

अनुभव लिये हुए विषयों का फिर से चित्त में आरोहपूर्वक अनुभव होना स्मृति कहलाती है । इसमें चित्त, विषय तथा विषय ज्ञान दोनों को स्मरण कराता है ।

उपरोक्त पांच वृत्तियों का स्वरूप प्रकट करने के पश्चात् उनके रोकने पर विचार करते हुए सूत्रकार लिखते हैं—

**अभ्यासवैराग्याभ्यां तन्निरोधः ।** —यो सू. स. पा.—१२

इन चित्त की पञ्चवृत्तियों को अभ्यास और वैराग्य का आधार लेना आवश्यक माना गया है । ये ही दोनों इनके उपाय स्वरूग हैं । विवेकज्ञान के अभ्यास से ज्ञान प्लावित चित्तरूपी नदी अन्तरात्माभिमुखी बन जाती है । तथा वैराग्य से चित्त का विषयवासनादि बहिर्मुख प्रवाह रोका जाता है, अभ्यास में ऐसी अद्‌भुत शक्ति है कि, वह दुःसाध्य को भी सुसाध्य बना देती है, बड़े से बड़े मादक पदार्थों का धीरे-२ स्वल्प प्रमाण में उसे खाने के अभ्यास से एक दिन वह व्यसनी ही नहीं बन जाता अपितु उसके बिना रहा नहीं जाता, उसी प्रकार योग जिज्ञासु चित्त स्थिरता हेतु नित्य प्रयास अभ्यास करता रहे तो दुःसाध्य भी सुसाध्य की ओर फलित होने लगता है । लम्बे अंतराल से चंचल अस्थिर चित्त को स्थिर करने में गहन अभ्यास की आवश्यकता होती है । श्रीमद्‌भगवद्गीता में भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं—

तं विद्याद् दुःखसंयोगः वियोगं योगसंज्ञितम् ।
**स निश्चयेन योक्तव्यो योगोऽनिर्विषणचेतसा ॥** गीता ६/२३

प्रस्तुत श्लोक में क्लेशरहित चित्त से अभ्यास की कर्त्तव्यता का प्रतिपादन किया गया है ।

श्रीगौड़पादाचार्य जी ने माण्डूक्य उपनिषद्‌कारिका के अद्वैत प्रकरण में लिखा है—

**उत्सेक उदधेयद्वेत कुशाग्रेणैकबिन्दुना ।**
**मनसो निग्रहस्तद्वद् भवेदपरिखेदतः ॥** ऋ उ. अ. ४९

प्रस्तुत श्लोक में टिट्टिभ के दृष्टान्त से खेदाभावपूर्वक मन निग्रह करने को कहा है, टिट्टिभ नामक पक्षी ने अपने सूक्ष्म चोंच द्वारा अगाध समुद्र सुखाने का प्रण किया था, इस जन्म में नहीं तो जन्मजन्मान्तरों तक अपने अङ्गों को बहाये जाने का बदला अवश्य लूंगा ।

अभ्यासक्रमानुसार सभी पक्षियों की सहायता से समुद्र को सोख दिया पुराणान्तर्गत कहानी से अभ्यास, मन की निग्रहता को अतीव बल मिलता है ।

अभ्यास और वैराग्य क्रम से चित्तवृत्ति का निरोध होता है। कहने का तात्पर्य है, वैराग्य से चित्त की बाह्यप्रवृत्तियों का निरोध होता है और अभ्यास से आभ्यन्तर प्रवृत्तियों का। विषयों में दोष दर्शन से वैराग्य भाव उत्पन्न होता है। जिसका स्वरूप रागाभाव है, विवेकज्ञान के लिए जो प्रयत्न किया जाता है वह अभ्यास कहा जाता है। वैराग्य से बहिर्मुख वृत्तियाँ अन्तर्मुख होती हैं, और अभ्यासक्रम से अन्तर्मुखी वृत्तियाँ स्थितिपद अर्थात् निरोध क्रम को प्राप्त होती हैं, जैसे-जैसे अभ्यास और वैराग्य की अवस्थायें बढ़ती जाती हैं वैसे-वैसे योग की भी अवस्थायें बढ़ती जाती हैं, तथा अनात्म वस्तुओं के प्रति पूर्ण वैराग्य उत्पन्न होता है, तब अभ्यास भी चित्त को निर्वृत्तिक बना देता है, इसी अवस्था विशेष को सम्प्रज्ञात योग से जाना जाता है।

**समाधि**

विषय वासनाओं से रहित चित्त की अवस्था ही समाधि कहलाती है समाधि की पराकाष्ठा होने पर वैराग्य और अभ्यास का कर्तव्य समाप्त हो जाता है, योग दो प्रकार का है।

१-सम्प्रज्ञात २-असम्प्रज्ञात।

**सम्प्रज्ञात समाधि** को योगसूत्रकार सूत्र रूप में निबन्धन कर लिखते हैं—

**वितर्कविचारानन्दाऽस्मितारूपानुगमात्संप्रज्ञातः।**[1]

सम्प्रज्ञात समाधि में साधक की साधना स्थूल से सूक्ष्म की ओर अग्रसरित होती है। वितर्क, विचार आनन्द तथा अस्मिता के स्वरूप के सम्बन्ध से जो चित्तवृत्ति का निरोध होता है वही चिन्तनरूप भावनाविशेष सम्प्रज्ञात कही गई है। क्योंकि— सम्यक् संशय विपर्ययरहितत्वेन प्रकर्षेण ज्ञायते ध्येयस्य स्वरूपं येन स सम्प्रज्ञातः। अर्थात् जिसके द्वारा ध्येय का स्वरूप संशय तथा विपर्यय रहित यथार्थरूप से ज्ञात होता है वह सम्प्रज्ञात कहा जाता है। इस सम्बन्ध से वितर्कानुगत, सवितर्क, विचारानुगत-सविचार, आनन्दानुगत-सानन्द, अस्मितानुगत-सास्मित के भेद से चार प्रकार का है, इस सम्प्रज्ञात योग को सविकल्पक समाधि भी कहते हैं। पातञ्जल योग दर्शन में इन चारों का पृथक्-२ निरूपण किया गया है।

१. वितर्कानुगत—पञ्चमहाभूत ग्राह्यविषयक जैसे-सूर्य चन्द्रमा, चतुर्भुजादि भगवत्प्रतिमारूप का ध्यान उनके रूप गुण आदि का चिंतन करना ही सवितर्क (सम्प्रज्ञात समाधि कही जाती है।

२. विचारानुगत—पञ्चमहाभूतों के कारण सूक्ष्म तन्मात्राओं का ध्यान जो इन्द्रियों के विषय में नहीं हैं, उनके नाम, रूप, गुण-आदि का चिन्तन करना, इस अवस्था में साधक को प्रज्ञा-ज्योति कहा जाता है वह भूत तथा इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करके स्वार्थ संयम द्वारा विशेषकर भूमि का अभ्यास करता रहता है।

३. आनन्दानुगत—(ग्रहण समापत्ति) प्रकाशशील सत्वप्रधान अहङ्कार के कार्यभूत पञ्च कर्मेन्द्रिय, पञ्च ज्ञानेन्द्रियों पर मन का ध्यान स्थिर करना, इसमें भोक्ता के रूप में आनन्द का अनुभव होता है।

---

१. पा० यो० सू० त० -१७

४. अस्मितानुगत—(ग्रहीत्री समापत्ति)—बुद्धि विशिष्ट पुरुष या आत्मा पर ध्यान करना इसमें आनन्द की अनुभूति विशेष रूप अभ्यास, और "संस्कारशेष" शब्द से निखिल वृत्तियों का विरोध लिया गया है । जैसे दग्धबीज अङ्कुर उत्पन्न करने असमर्थ मात्र अपने स्वरूप में शेष रह जाता है, वैसे ही निरुद्ध चित्त भी वृत्तिरूप अङ्कुर उत्पन्न करने में असमर्थ होता हुआ केवल स्वरूप मात्र शेष अर्थात् संस्कारशेष कहा जाता है, यह परवैराग्य के सतत् अभ्यास से प्राप्त होती है असंप्रज्ञात का साधन परवैराग्य ही है, ध्येयरूप सालम्बन आश्रय सहित जो अपरवैराग्य का अभ्यास है वह विरोध समाधि होने में समर्थ नहीं होता ।

प्रश्न उपस्थित होता है पर वैराग्य निर्वस्तुक होने से असंप्रज्ञात समाधि के आश्रय में हेतु केसे हो सकता हैं इसका समाधान करते हैं

स अर्थशून्य:, असम्प्रज्ञात भी ध्येयरूप अर्थशून्य है, निराश्रय होता हुआ वह मृतक के सदृश हो जाता है इस प्रकार यह निर्बीज अविद्यातमअवशेषरूप बीजरहित असंप्रज्ञात समाधि कही जाती है । इस अवस्था में जन्मकरण का बीजभूत अविद्या का सर्वथा अभाव हो जाता हैं, इसी समाधि को धर्ममेघ समाधि भी कहते हैं, जैसे मेघ जल की वर्षा कर सबको शान्त करता है, वैसे ही यह समाधि भी ब्रह्मानन्द अमृतरूप जल की वर्षा करके योगी को शांत करता है इस अवस्था में योगी का चित्त अत्यन्त निर्वृत्तिक हो जाता है इस अवस्था के योगी का ज्ञान तुर्यगा नाम की सप्तमभूमिकावाला कहा जाता है, इस भूमिका में ज्ञानप्रसाद रूप पर वैराग्य असम्प्रज्ञात समाधि तथा आत्मा एक रूप हो जाते हैं, यही अवस्था योग थी । कर्तव्य समाप्ति रूप कृत्यकृत्यता वही जाती है ऐसे ही महापुरुषों के दर्शन से इतर जीवों का भी कल्याण हो जाता है । यह समाधि दो प्रकार की है—

उपर्युक्त चारों सम्प्रज्ञात समाधियाँ सालम्बन तथा सबीज हैं क्योंकि इन चारों सम्प्रज्ञात समाधियों में किसी न किसी ध्येय का आलम्बन तथा बीजभूत अज्ञान विद्यमान रहता है । इन दोनों सम्प्रज्ञात एवं असम्प्रज्ञात समाधि में क्रमश: सालम्बन, निरालम्बन, सबीज, निर्बीज भेद हैं ।

**ता एव सबीज: समाधि: ।** यो. सू. ४६

पूर्वोक्त सवितर्कादि चारों समापत्तियाँ ही सबीज समाधि कही जाती हैं, असम्प्रज्ञात नहीं, वे चतस्र: सवितर्का, निर्वितका, सविचारा तथा निर्विचारा चारों समापत्तियाँ बाह्यवस्तु आलम्बनरूप वाली हैं, समाधि भी समालम्बन वाली है यह चार प्रकार से व्याख्यायित हैं । ये श्रोत्रादि इन्द्रियग्रहण कहलाते हैं क्योंकि श्रोत्रादि इन्द्रियों के विषय हैं और अहङ्कार इन्द्रियों का कारण है, इस प्रकार के विचारपूर्वक जो इन्द्रिय विषयक समापत्ति वह सविचाराग्रहण समापत्ति कहलाती है । जो उक्त विचार रहित केवल इन्द्रिय विषयक समापत्ति वह निर्विचारग्रहण समापत्ति कहलाती है ।

**असंप्रज्ञात समाधि**

महर्षि पतंजलि के असंप्रज्ञात समाधि स्वरूप निरूपण करते हुए सूत्र प्रतिपादित करते हैं ।

**विरामप्रत्ययाभ्यासपूर्व: संस्कारशेषोऽन्या: ।** यो. सू. १८ ॥

इस सूत्र में 'विराम' शब्द से संप्रज्ञातकालिक भावनारूप वृत्तियों का अभाव, प्रत्यय-शब्द से उन वृत्तियों के अभाव का कारण पर वैराग्य, अभ्यास-शब्द से पर वैराग्य का जनक बारंबार प्रयत्न विशेष रूप अभ्यास और "संस्कारशेष" शब्द से निश्चित वृत्तियों का निरोध लिया गया है । जैसे दग्धबीज अङ्कुर उत्पन्न होने में असमर्थ मात्र अपने स्वरूप में शेष रह जाता है, वैसे ही निरूद्ध चित्त भी वृत्तिरूप अङ्कुर उत्पन्न करने में असमर्थ होता हुआ केवल स्वरूप मात्रशेष-अर्थात् संस्कारशेष कहा जाता है, यह पर वैराग्य के सतत अभ्यास से प्राप्त होता है असंप्रज्ञात का साधन पर वैराग्य ही है ध्येयरूप सालम्बन आश्रय सहित जो अपर वैराग्य का अभ्यास है । वह निरोध समाधि होने में समर्थ नहीं होता ।

प्रश्न उपस्थित होता है, पर वैराग्य निर्वस्तुक होने से असंप्रज्ञात-समाधि के आश्रय में हेतु कैसे हो सकता है इसका समाधान करते हैं स चार्थशून्यः, असम्प्रज्ञात भी ध्येयरूप अर्थशून्य है, निराश्रय होता हुआ वह मृतक के सदृश हो जाता है इस प्रकार यह निर्बीज अविद्यात्मक क्लेश रूप बीजरहित असंप्रज्ञात समाधि-कही जाती है । इस अवस्था में जन्ममरण का बीजभूत अविद्या का सर्वथा अभाव हो जाता है, इसी समाधि को धर्ममेघ समाधि भी कहते हैं, जैसे मेघ जल की वर्षा कर सबको शान्त करता है, वैसे ही यह समाधि भी ब्रह्मानन्द अमृतरूप जल की वर्षा करके योगी को शांत करता है, इस अवस्था में योगी का चित्त अत्यन्त निर्वृत्तिक हो जाता है इस अवस्था के योगी का ज्ञान तुर्यगा नाम की सप्तमभूमिका वाला कहा जाता है, इस भूमिका में ज्ञानप्रसाद रूप पर वैराग्य असम्प्रज्ञात समाधि तथा आत्मा एक रूप हो जाते हैं, यही अवस्था योगी की कर्तव्य समाप्ति रूप कृत्यकृत्यता कही जाती हैं ऐसे ही महापुरुषों के दर्शन से इतर जीवों का भी कल्याण हो जाता है । यह समाधि दो प्रकार की है ।

१. उपाय प्रत्यय, २. भवप्रत्यय ।[१]

उपायप्रत्यय अर्थात् पर वैराग्य-श्रद्धादि साधनजन्य भवप्रत्यय-संसार का कारण अविद्याजन्य है । उन दोनों में योगियों को जो वृत्तिनिरोध प्राप्त होता है, वह उपायजन्य निरोध-समाधि-कही जाती है । विदेह नामक उपासकों तथा प्रकृतिलय उपासकों को जो वृत्तिनिरोध प्राप्त होता है, वह अविद्याजन्य भवप्रत्यय निरोध समाधि कही जाती है । षट्कौषिक रहित देवभाव प्राप्त विदेह नामक उपासकों की वृत्तिनिरोध ही अविद्याजन्य भवप्रत्यय नामक असम्प्रज्ञात समाधि कही जाती है ।

---

१. पा० यो० सू० - १९

# कार्योत्पत्ति की दृष्टि से द्रव्य-स्वरूप

## (सिद्धसेन के परिप्रेक्ष्य में)

■ डॉ० पङ्कज कुमार मिश्र

दार्शनिक चिन्तन की अनेक जटिल एवं महत्त्वपूर्ण समस्याओं में कार्योत्पत्ति की समस्या सर्वाधिक जटिल है । जिस दक्षता एवं बुद्धिमत्ता से पौर्वात्य एवं पाश्चात्य विचारकों ने इसकी विवेचना की है उससे यह सिद्ध होता है कि सारे दर्शन-प्रस्थानों का यही मुख्य विवेच्य रहा है । भारतीय दर्शनों में भेद कदाचित् इसी के आधार पर देखे जाते हैं । इस कार्योत्पत्ति पर प्रत्येक भारतीय-दर्शन में विचार हुआ है जो परिणामतः भिन्न-भिन्न निष्कर्ष पर पहुँचे हैं । इस सम्बन्ध में मुख्यतः तीन प्रकार की मान्यताएँ दिखायी पड़ती हैं । इन्हें अग्राङ्कित तालिका से समझा जा सकता है—




यह सृष्टि एक कार्य है, इसका कोई कर्ता है । कर्ता एवं कार्य के मध्य एक उद्देश्य रहता है जिसे दर्शन की भाषा में कारण कहा जाता है । इस कार्यकारण का एक सम्बन्ध होता है जिसे प्रायः 'कार्यकारणवाद' कहा जाता है । साङ्ख्यसम्प्रदाय में इस 'कार्यकारणवाद' को सत्कार्यवाद, वैशेषिक में असत्कार्यवाद, जैन में सदसत्कार्यवाद, बौद्धों में प्रतीत्यसमुत्पादवाद, अद्वैतवेदान्त में विवर्तवाद कहा जाता है । यहाँ नाममात्र का ही अन्तर नहीं अपितु सैद्धान्तिक रूप में भी पूर्णतया भिन्नता है । यथा बौद्धों की मान्यता है कि अभाव से भाव की उत्पत्ति होती है । अद्वैत वेदान्त में सद्ब्रह्म से जगत् की उत्पत्ति मानी जाती है जो स्वयं न सत् है न असत् और न सदसदात्मक अपितु वह अज्ञानवश कल्पित विवर्तमात्र है । सांख्य दर्शन के अनुसार सत् प्रकृति से विकृतिरूप सद् विश्व की अभिव्यक्ति मानी जाती है । न्याय तथा वैशेषिक में सत् अर्थात् पूर्वविद्यमान एवं भावरूप नित्य परमाणुओं से असत् अर्थात् पूर्व में अविद्यमान घटादि ब्रह्माण्डपर्यन्त सृष्टि स्वीकार की जाती है ।[१]

---

१. इह कार्यकारणभावे चतुर्धा विप्रतिपत्तिः प्रसरति, असतः सज्जायते इति बौद्धाः सङ्गिरन्ते, नैयायिकादयः सतोऽसज्जायते इति, वेदान्तिनः सतो विवर्तः कार्यजातं न तु वस्तु सदिति, सांख्याः पुनः सतः सज्जायते इति ।—सर्वदर्शनसंग्रहः, पृ ११८, सं. उमाकान्त ऋषि

जैनदर्शन के कार्योत्पत्ति सिद्धान्त को सदसत्कार्यवाद अथवा नित्यानित्यात्मक नाम दिया गया है । इसे 'परिणामवाद' भी कहा जाता है । इस दृष्टि से जैन-परम्परा स्थूल जगत् को सूक्ष्म जड़ तत्त्वों का ही कार्य या रूपान्तर मानती है । यह सूक्ष्म जड़ परमाणु रूप है । किन्तु इस परमाणु को 'आरम्भवाद' के परमाणु की अपेक्षा अत्यन्त सूक्ष्म माना गया है । प्रतिक्षण परिवर्तन होते रहने के कारण द्रव्य अनित्य है तथा परिवर्तित होते रहने के बाद भी वह अपने मूल में अपरिवर्तित है, अतः द्रव्य नित्य भी है । इसलिये इसमें द्रव्य को नित्यानित्यात्मक कहा गया है ।[१]

इस सिद्धान्त को इस रूप में समझा जा सकता है कि प्रत्येक पदार्थ में मूलभूत द्रव्य योग्यताएँ होने पर भी कुछ तत्पर्याय योग्यताएँ भी होती हैं ये पर्याययोग्यताएँ मूल द्रव्ययोग्यताओं से बाहर की नहीं है किन्तु उन्हीं में से विशेष अवस्थाओं में साक्षात् विकास को प्राप्त होने वाली है । जैसे-मिट्टी रूप पुद्गल के परमाणुओं में पुद्गल की घट-पट आदि रूप से परिणमन करने की सभी द्रव्ययोग्यताएँ हैं, पट आदि में नहीं । तात्पर्य यह है कि कार्य अपने कारणद्रव्य में द्रव्य योग्यता के साथ ही तत् पर्याययोग्यता या शक्ति में ही रहता है । अर्थात् उसका अस्तित्व द्रव्यरूप से है न कि पर्याय रूप से ।

वस्तुतः एक द्रव्य की अपनी क्रमिक अवस्थाओं में किसी उत्तरपर्याय की उत्पत्ति केवल द्रव्ययोग्यता पर ही निर्भर नहीं करती है अपितु कारणभूत इस पर्याय की पर्याययोग्यता पर भी निर्भर करती है । इस प्रकार, प्रत्येक द्रव्य में प्रतिक्षण स्वभावतः उत्पाद-व्यय-ध्रौव्य रूप से परिणामी होने के कारण सारी व्यवस्थाएँ सदसत्कार्यवाद को सम्पुष्ट करती है ।

कोई भी कार्य अपने कारण में कार्य या करण से असत् होकर भी योग्या अथवा शक्ति के रूप में सत् होता है । यदि कारण द्रव्य में शक्ति नहीं होती तो उससे किसी प्रकार का कार्य उत्पन्न ही नहीं हो सकता । उसे एक अनुभव-सिद्ध व्यवस्था भी कहा जाता है । सतत्त्व तथा द्रव्य की व्याख्याओं के आधार पर जैन दार्शनिक एकांगी असत्कार्यवाद तथा सत्कार्यवाद का विरोध यह कहकर दूर करते हैं कि द्रव्य के गुण के दृष्टिकोण से कार्य अपने उपादान कारण में सत् है । अतएव इस अंश में सत्कार्यवाद सही सिद्धान्त है, परन्तु उसमें यदि परिवर्तन न हो तो वह सत् नहीं होगा ।

जैन दर्शन में कार्यकारणवाद की स्पष्ट व्याख्या मिलती है । यह व्याख्या जैनेतर दर्शन की उलझनों को तो सुलझाती है ही, सर्वसामान्य की ग्रन्थियों को भी खोलती है । इसका सार अग्राङ्कित है:—

(क) कारण के अनुरूप ही कार्य होते है ।

(ख) कारण के अनुरूप ही कार्य हो, ऐसा कोई नियम नहीं है ।

(ग) एक कारण से सारे कार्य निष्पन्न नहीं होते ।

(घ) परन्तु एक कारण से अनेक कार्यों की सम्भावना अवश्य ही होती है ।

(ङ) एक कार्य के लिये अनेक कारणों की आवश्यकता होती है ।

---

१. सर्वार्थसिद्धि, पृ. २३२

(च) एक ही प्रकार का कार्य विभिन्न कारणों से सम्भव हो सकता है ।

(छ) कारण अथवा कार्य पूर्वोत्तर कालवर्ती होते हैं ।

(ज) कारण तथा कार्य में व्याप्ति आवश्यक है ।

(झ) कारण से कार्य अवश्य हीं उत्पन्न हो ऐसा कोई नियम नहीं है ।

(ञ) इसी प्रकार कारण कार्य का उत्पादन न ही हो, ऐसा भी कोई नियम नहीं है ।

(ट) कारण की निवृत्ति से कार्य की निवृत्ति आवश्यक नहीं है ।

जैनदर्शन के इस कार्योत्पत्ति सिद्धान्त की शङ्कराचार्य, तथा रामानुजाचार्य ने जमकर आलोचना की है । उनका तर्क है कि एक ही पदार्थ में दो प्रकार के परस्पर विरोधी गुण एक ही समय में उपस्थित नहीं रह सकते ।[१] इसका खण्डन जैनाचार्यों ने इस प्रकार किया—

"यदि जैनदर्शन में सत् को कूटस्थ-नित्य माना जाता तो उसमें अनित्यत्व सम्भव न होने से एक ही वस्तु में स्थिरत्व, अस्थिरत्व का विरोध आता । यदि यहाँ सत् को मात्र क्षणिक माना जाता तो उसमें नित्यत्व सम्भव न होने से विरोध होता । पर जैनदर्शन सत् को परिणामी नित्य मानता है न कि केवल कूटस्थ नित्य अथवा केवल परिणामी नित्य । इसलिए सभी द्रव्य अपनी जाति में स्थिर रहते हुए भी निमित्त के अनुसार परिवर्तन प्राप्त करते हैं । अत: प्रत्येक वस्तु में द्रव्य की अपेक्षा से ध्रौव्य तथा परिणाम की अपेक्षा से उत्पाद व्यय होने से कोई विरोध नहीं है ।"[२]

## सिद्धसेन का मत

आचार्य सिद्धसेन दिवाकर ने जैन के कार्योत्पत्तिसिद्धान्त की व्याख्या में अपने महान् दार्शनिक दृष्टिकोण का परिचय दिया है । उनके अनुसार वास्तविकता को मुख्यत: दो धर्मों से युक्त देखा जा सकता है—सत् तथा पर्याय । पर्याय नय की दृष्टि से उत्पाद एवं व्यय-इन दो धर्मों से सारे सत् द्रव्ययुक्त है ।[३] द्रव्यनय की दृष्टि से सभी वस्तुएँ सर्वदा के लिये उत्पत्ति एवं विनाशरहित हैं । तात्पर्य यह है कि प्रत्येक पदार्थ परिणमनशील है । जिसमें परिवर्तन नहीं होता, वह वस्तु नहीं है । पर्यायार्थिक नय के अनुसार सभी पदार्थ उत्पन्न होते हैं, नष्ट होते हैं । पदार्थ अर्थक्रियाकारी है, अर्थक्रियाकारिता होना, यही पदार्थ की परिणमनशीलता है । किन्तु द्रव्यार्थिकनय के अनुसार सभी पदार्थ न तो उत्पन्न होते हैं और न नष्ट होते हैं, वे ध्रुव हैं, नित्य हैं ।

पदार्थ मूलरूप में सदा पदार्थ रहता है । कूटस्थनित्य पदार्थ में किसी प्रकार की क्रिया नहीं हो सकती । अत: सत् उसे कहा गया जो अर्थक्रियाकारी है । द्रव्यार्थिक नय की दृष्टि में परिणमनशीलता तो है, किन्तु उसकी दृष्टि केवल द्रव्य पर ही रहती है ।

---

१. ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्य २/२/३१

२. तत्त्वार्थसूत्र, पं. सुखलाल संघवी पृ. १९५-९६

३. उप्पज्जंति वियति अ, भावो णियमेण पज्जवणयस्य । सन्मतितर्क, ११.

यदि 'क' एक तत्त्व है तो 'क' को एक द्रव्य के रूप में देखा जा सकता है। जबकि गुण की दृष्टि से पर्याय के रूप में पर्याय का सिद्धान्त यह दर्शाता है कि प्रत्येक वस्तु होता है, स्थिर रहता है तथा विनाश को प्राप्त हो जाता है। भाव-सिद्धान्त यह दर्शाता है कि प्रत्येक वस्तु बिना किसी उत्पत्ति एवं विनाश के स्थायी है। इसके साथ ही वह दृढ़ता पूर्वक यह भी स्वीकार करता है कि बिना पर्याय का सत् नहीं हो सकता, न ही सत् के बिना पर्याय।[१] इसीलिये सत् का लक्षण, सत् एवं पर्याय दोनों के सम्मिलित रूप में दिया जा सकता है।

यह सत् सामान्य अनुमान का परिणाम है जबकि पर्याय विशेष वर्णन का। सामान्यतया हम सामान्य एवं विशेष को संयुक्त रूप से देखते हैं। सामान्य अनुमान के द्वारा किसी वस्तु को सत् के रूप में दर्शाया जाता है, जो उस वस्तु के स्थायित्व का परिचायक होता है। लेकिन विशेष की स्थिति में जब किसी वस्तु को लकड़ी का टुकड़ा, एक कुर्सी अथवा लाल कुर्सी कहा जाता है तब उसमें सत् और पर्याय दोनों का सम्मिश्रण प्राप्त होता है। अगर कुर्सी एक वस्तु के रूप में पहचानी जाती है तो यह सत् का दृष्टिकोण है। उसी प्रकार जब किसी वस्तु का गुण जैसे लकड़ी के एक टुकड़े का होना, एक कुर्सी का होना अथवा लाल कुर्सी का होना इस विशेषण का प्रयोग किया जाये तो यह पर्याय का दृष्टिकोण होता है।

कार्योत्पत्ति की दृष्टि से द्रव्य का स्वरूप नित्यानित्यात्मक है। कोई द्रव्य नित्य तथा कोई द्रव्य अनित्य मात्र नहीं है। क्योंकि पर्याय से रहित कोई द्रव्य नहीं है तथा द्रव्य से विहीन पर्याय नहीं है। पर्यायवान् द्रव्य उत्पत्ति, स्थिति एवं विनाशशील है। इसलिये उत्पाद, स्थिति एवं व्यय इन तीनों से युक्त द्रव्य का लक्षण कहा गया है। द्रव्य का लक्षण 'सत्' है तथा 'सत्' उत्पाद, व्यय एवं ध्रौव्यात्मक होता है, अतएव इन तीनों से युक्त द्रव्य है।[२] ये तीनों विभागरहित हैं। क्योंकि द्रव्य एवं पर्याय का अविनाभाव सम्बन्ध है। इसलिये भिन्न-भिन्न निमित्तों से, संयोग से वस्तु भिन्न-भिन्न रूपों में परिणमित होती रहती है, किन्तु अपने मूल रूप का कदापि परित्याग नहीं करती।

जैनदर्शन के इस सिद्धान्त से शंकर का सत् विषयक सिद्धान्त प्रभावित प्रतीत होता है।[३] छान्दोग्योपनिषद् में आरुणि ने आत्मज श्वेतकेतु को ब्रह्मोपदेश देते हुए यह दृष्टान्त दिया था कि मिट्टी के एक पिण्ड को देखकर हम मिट्टी के सारे कार्यों को समझ लेते हैं कि ये मिट्टी के ही विकार हैं। इसके विकार केवल प्रातिभासिक या असत् हैं जब कि उपादान मिट्टी ही उस प्रसङ्ग में एकमात्र सत्य है इसी के आधार पर शंकर ने कार्यरूप सृष्टि को असत् तथा उपादान ब्रह्म को एकमात्र सत् कहा।[४]

यह अनुभवसिद्ध व्यवस्था न तो सांख्य के सत्कार्यवाद में प्राप्त होती है न ही बौद्ध तथा नैयायिकों के असत्कार्यवाद में। कारण में कार्य के पहले से विद्यमान होने के कारण सांख्य में प्रचुर अभिन्नता होती है, फलतः

१. द्रव्वं पज्जवविउय दव्वविउत्ता य पज्जवा णत्थि। उपाय-ट्ठिई-भंगा हदि दवियलक्खखणं एयं ॥—वही १२

२. सद्द्रव्यलक्षणम्

३. यथा सौम्यैकेन मृत्पिण्डेन सर्वं मृण्मयं विज्ञानं स्यात् वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्।—छा० उ० ६/१/४ शां. भा.

४. वेदान्तिनः सतो विवर्तः कार्यजातं न तु वस्तुसदिति। सर्वदर्शन संग्रहः पृ. ११८.

कार्यभेद सिद्ध करना असम्भव हो जाता है। बौद्धों में भी क्षणभंग के कारण प्रत्येक क्षण के साथ प्रत्येक क्षण का उपादान-उपादेयभाव बनना कठिन हो जाता है। जबकि नैयायिकों के अवयवी द्रव्य का किसी अवयव के साथ समवाय सम्बन्ध सिद्ध करना कठिनाई उत्पन्न करता है क्योंकि उनमें परस्पर अत्यन्त भेद माना जाता है।

जैन दर्शन में प्रतिपादित द्रव्य की नित्यानित्यात्मकता को महाभाष्यकार पतञ्जलि ने भी स्वीकार किया है। महाभाष्य में पतञ्जलि ने कहा है—'द्रव्य नित्य है तथा आकार यानि पर्याय अनित्य है। सुवर्ण किसी एक विशिष्ट आकार से पिण्डरूप होता है। पिण्ड रूप का विनाश करके उसकी माला बनायी जाती है। माला का विनाश करके उसके कड़े बनाये जाते हैं। उसके अमुक आकार का विनाश करके खदिरांगाद के सदृश दो कुण्डल बना लिये जाते हैं। इस प्रकार आकार बदलता रहता है, परन्तु द्रव्य वही रहता है, आकार के नष्ट होने पर भी द्रव्य शेष रहता ही है।[१]

१. द्रव्यं नित्यमाकृतिरनित्या। सुवर्णं कदाचिदाकृत्या युक्तः पिण्डो भवति, पिण्डाकृतिमुपमृद्य रुचकाः क्रियन्ते, रुचका-कृतिमुपमृद्य कटकाः क्रियन्ते, कटकाकृतिमुपमृद्य स्वस्तिकाः क्रियन्ते। पुनरावृतः सुवर्णपिण्डः।——आकृतिरन्या चान्या च भवति, द्रव्यं पुनस्तदेव। आकृत्युपभेदेन द्रव्यमेवावशिष्यते।—महाभाष्य १/१/१

# रसस्वरूपं विभिन्ना रससिद्धान्ताश्च

■ भट्टश्रीमथुरानाथशास्त्री

अयं मनुष्यो यदाऽस्मिन् संसारे उत्पद्यते तदा शरीरेण साकम् अस्य अन्तः करणमपि समुत्पद्यते । ततश्च हृदयसहितः सोऽयं मनुष्यो नानाभावाननुभवति । कदाचित् केनचित्सह प्रीतिं करोति, कदाचित् कस्यचन वस्तुनो नाशे शोकमनुभवति, कदाचिच्च कस्यचन वस्तुनो लाभाय वीरतां प्रदर्शयन् उद्यमेऽस्मिन् उत्साहमनुभवति । एतेषां रति-शोक-उत्साहादीनां भावानां संस्कारास्तस्य मनुष्यस्य हृदये वासनारूपेण अङ्किता भवन्ति । एते हि चित्तवृत्ति-रूपा मनोभावाः साहित्ये स्थूलगणनया 'त्रयस्त्रिंशत्' परिगणिताः । यद्यपि—'मात्सर्य-उद्वेगः ईर्ष्या-विवेक-विनया-दयः अन्येऽपि भावाः सन्ति, ये तत्तत्स्थलेषु प्रायः सर्वैरेव जनैरनुभूयन्ते । किन्तु अन्ये ते सर्वे भावा भरतमुनि-परिगणितेषु एष्वेव भावेषु अन्तर्भवन्ति । यथा-मात्सर्यम् असूयायाम्, उद्वेगः त्रासे, ईर्ष्या अमर्षे, विवेकः मतौ, विनयो लज्जायामन्तर्भवितुं शक्नोति । ततश्च मुनिवचनानुरोधात् प्रमुख-प्रमुखा इमे त्रयस्त्रिंशदेव भावाः साहित्ये परिग-ण्यन्ते ।

एतेषु त्रयस्त्रिंशद्भावेषु रति-हास-शोकादयः अष्टौ भावाः प्रमुखाः सन्ति, ये हि तथा प्रबलाः, सन्ति, यत् विरुद्धैः अविरुद्धैश्चापि अन्यान्यैर्भावैरभिभूता न भवन्ति । एतेषां प्रभावो हृदयात्सहसा नाऽपगच्छति । अतएव एते अष्टौ भावाः स्थायिभावा इत्युच्यन्ते । केषांचिन्मते नाट्ये अनभिनीयमानोऽपि नवमः एको निर्वेदोऽप्यस्ति स्थायिभावः । एते रति-हासाद्या नवभावा मनुष्यस्य हृदयपटले वासनारूपेण सुस्थिरतया स्थिता भवन्ति । स्वानुकूलां स्थितिं प्राप्य एते समये-समये जागृता भवन्ति । यथा मार्गे गच्छतामस्माकं यदि कश्चिद् वृथैव आक्रोशम्, आघातादिकं वा करोति, तर्हि वासनारूपेण स्थितः स क्रोधो जागरूको भवति । एते वासनारूपेण स्थिता रत्यादयः स्थायिभावा यदा स्वतः प्रकाशमानेन आत्मनः स्वरूपेण आत्मानन्देन सह अनुभूयमानाः [अर्थात् स्थायिभावोऽपि आस्वादगोचरो भवति, तथा आत्मानन्दोऽपि] भवन्ति तदा साहित्ये परिभाषितस्य रसस्य रूपे परिणमन्ति ।

'सत्-चित्-आनन्देति' आत्मनः स्वरूपं सर्वतः प्रख्यातम् । एषु आत्मनः प्रदानरूपम् आनन्दः अज्ञानकृतेन आवरणेन आच्छादितस्तिष्ठति' यावत्कालं च आत्मनः स्वरूपस्य आनन्दस्य, रति-हासादिभिः स्थायिभावैः सह एककाले अनुभवगोचरता न भवति तावद् वासनारूपाणां रत्यादीनामनुभवो न भवति । ततश्च साहित्यशास्त्रे स्वीकृतेन विभाव-अनुभाव-संचारिणां संयोगेन (अभिव्यञ्जनाख्येन व्यापारेण) तत् अज्ञानकृतमावरणं दूरे भवति । तत्प्रभावेण आत्मानन्दाऽनुभवकर्तुः 'परिमितप्रमातृभावः' (अल्पज्ञता) विनश्यति । सांसारिको भेदभावश्च विलु-प्यते । ततश्च तन्मयीभूतः सः अनुभवकर्ता आत्मानन्दसहितस्य रति-हासादिरूपस्य स्थायिभावस्य अनुभवं करोति । आत्मानन्देन सह अनुभूयमानः स स्थायिभाव एव साहित्यशास्त्रे "रसः" इत्याख्यायते ।

**विभाव-अनुभावादयः**

रति-हास-शोकादेः स्थायिभावस्य कारणानि साहित्येऽस्मिन् 'विभाव' पदेन उच्यन्ते । कारणं च द्विविधम्, आलम्बनम् उद्दीपनं च । यथा शृङ्गाररसे-रति-रूपस्य स्थायिभावस्य उत्पादिका शकुन्तला आलम्बनकारणम्, चन्द्रोदय-वसन्त-उद्यानादीनि उद्दीपनकारणम् । रतेः अनुभवकर्तुः दुष्यन्तस्य विरहचेष्टादीनि कार्याणि अनुभावाः । तथा रतिरूपेण स्थायिभावेन सह स्वप्रेमपात्रस्य (शकुन्तलादेः) प्राप्त्यर्थं क्रियमाणाः चिन्ता-व्रीडा-विषादादयः सहकारिणः व्यभिचारि (संचारि) शब्देनोच्यन्ते ।

**कोऽसौ रस इति प्राकृतिकगवेषणा**

इदमत्र तत्त्वं यत्—'रसो' यथा श्रव्यकाव्ये अनुभूयते तथैव दृश्यकाव्येऽपीति वास्तवी परिस्थितिः । किन्तु दृश्यकाव्ये (नाटकादिरूपकेषु) नायक-नायिका-विदूषकादीनां पात्राणां द्वारा कथानकस्य स्वसमक्षम् अभिनीयमानतया, काव्यस्य समग्रं चरित्रं चक्षुषोरग्रे स्पष्टमुपस्थितं भवति ततश्च तदिदं प्रत्यक्षी कुर्वतः साधारणस्यापि जनस्य रसानुभवः स्पष्टतया प्रतीतिगम्यो भवति । श्रव्यकाव्ये तु नायक-नायिकादीनां सर्वापि चरित्रसामग्री केवलं मानसी (आन्तरिकी) भवति, न चक्षुर्गम्या । तत्र हि निर्मलान्तःकरणा बुद्धिमन्त एव तत्त्वग्रहणे समर्था भवन्ति । ततश्च सर्वबोध्यरूपेण रसस्य स्वरूपं हृदङ्गमं कारयितुं दृश्यकाव्यमवलम्ब्यैव रसविषयकविवेचनमत्र कृतम् । ततश्च नाटके (दृश्यकाव्ये) येन वस्तुना आनन्दः प्राप्यते सः "रस्यते आस्वाद्यते असौ रसः" इति व्युत्पत्त्या दृश्यकाव्यस्य आत्मभूतः जीवानुभूतः रसः ।

१—तत्र 'कोऽसौ रसः' इति प्राकृतिकरूपेण प्रथमगवेषणायाम्-यदा वयं नाटकं पश्यामस्तदा अभिनयं कुर्वन्तं नटं दृष्ट्वा, अस्माकं प्रेमालम्बनस्य [तत् स्त्री वा स्यात्पुरुषो वा] स्मरणं भवति । वारं वारं च नाटके नटेन कृतात् अभिनयात् तस्यैव अस्मत्प्रेमालम्बनस्य अनुसंधानं, स्मरणं भवति । तादृशेन स्मरणेन चेतसि आनन्दस्याविर्भावो भवति । अतएव रति-हासादेः [अमर्षस्य, उत्साहादेर्वा] आलम्बनरूपः स विभाव एव आनन्दरूपत्वाद् 'रसः' इति प्राथमिकदशायां "भाव्यमानो विभाव एव रसः" इति रससंप्रदायस्याविर्भावः ।

२—यदि आलम्बनविभाव एव आनन्ददायकः स्यात्तर्हि अभिनयरहितदशायाम् [अर्थात् यदा स नटः दुष्यन्तादेरभिनयं न करोति, किन्तु गृहकार्यलग्नः, पठने वा व्यापृतः] तदा तं दृष्ट्वा अस्माकं न तादृश आनन्दोद्गमः । किन्तु यदा स दुष्यन्तादेर्वेष-भूषा-चेष्टादिकं करोति, तदैवाऽऽनन्दाऽवाप्तिः । ततश्च विचारपरम्परया लोकैः स्थिरीकृतं यत्—"वारं वारं भाव्यमानाः आलम्बनस्य चेष्टाः [अनुभावाः], अर्थात् अङ्गानां विक्षेपणम्, मुखादेर्नानापरिस्थितयः एव आनन्दजनकत्वात् रसरूपाः ।

३—पूर्वम् उक्तवानस्मि यत्—साहित्ये यथा यथा गम्भीरमालोचनं क्रियते तथा तथा तादृशगभीराऽलोचनेन आनन्दाऽवाप्तिर्भवति ।

एतदनुसारं विभावस्य—अनुभावस्य विचारोत्तरमपि निगूढे विचारे कृते आनन्दाऽवाप्तेर्मूलं न वास्तवतया प्राप्तम् । यतो हि कीदृशोऽपि चतुरो नटः पर्याप्ताः (पूर्णाः) शरीरचेष्टाः, नानाविधानमुखविकाराञ्च दर्शयेत् किन्तु येषां दुष्यन्तादीनां अभिनयं नटः करोति, तेषामन्तः करणस्य चित्रं यदि दर्शकानां समक्षे न सचित्रयितुं प्रभवेत् तर्हि अनुभाव [चेष्टा] सहस्रेणापि दर्शकानां न आनन्दोद्भवः । किन्तु यदि यत्किञ्चिच्चेष्टयाऽपि प्रकृतस्य

दुष्यन्तादेश्चित्तवृत्तिं चित्रयितुं स समर्थो भवेत् [अर्थात् लोकानां समक्षं स्पष्टमिदं प्रतीतं भवेद् यत् शकुन्तलाविरहे दुष्यन्तः एवं विकलः, एवमुत्कण्ठितः, एवं संतप्तश्चाऽभवत्] तदैव दर्शकानामानन्दः । ततश्च—"पुनः पुनरनुसंधीयमानः (भाव्यमानः) सञ्चारी एव रसः" इति समभूतत्त्वाऽऽविर्भावः ।

एतदनन्तरं पुनस्तत्त्वालोचनं साहित्येऽस्मिन् प्रवृत्तम् । तथा कृते सति दृष्टं यत्—कस्मिंश्चित् अभिनये विभाव-अनुभाव-संचारिषु सर्वेषु यथावत् वर्तमानेष्वपि आनन्दाविर्भावो न भवति । किन्तु कुत्रचिद् विभावेनैव, कुत्रचित् अनुभावेन, क्वचित्तु संचारिणैव आनन्दोद्गमो भवति । एतदुपरि गूढविचारे कृते निर्धारितं यत् त्रयाणां मध्ये विभावः, अनुभावः, सञ्चारी वा यः कश्चित् चमत्कारकारी, लोकानामानन्दजनको भवति, स एव आनन्दोत्पादकत्वाद् 'रस' रूपो भवति । यदि तु एकोऽपि चमत्कारकारी न स्यात्तर्हि कोऽपि रसरूपतया न परिणमति ।

एतदनन्तरं भाव—संचारिभावानामपि शनैः शनैर्गवेषणमारब्धम् । उद्वेग-विवेक-मात्सर्यादयोऽन्येऽपि बहवो भावा अभूवन्, किन्तु तेषु ८ अथवा ९ भावा रत्यादयः प्रमुखाः सन्ति, येषां संपूर्णेऽपि नाट्ये सर्वतः प्रतीतिर्भवति । इमे भावा अन्यैर्भावैः अभिभूता न भवन्ति । प्रत्युत अन्ये भावाः, सेवका इव इमान् भावान् भूषयन्ति । ततश्च नाट्यमात्रे स्थिरत्वात् 'स्थायिभावाः' इति प्रसिद्धा अभूवन् । अन्ये तु हर्ष-स्मृति-लज्जाद्याः कुत्रचित् प्रतीयन्ते, कुत्रचिन्न, इति ते सामान्यतः सञ्चारिभावास्त्रयस्त्रिंशत्परिगणिता अभूवन् । उद्वेग-विवेक-मात्सर्यादयः एष्वेव अन्तर्गता अभूवन्निति नाट्याचार्यस्य मुनेर्भरतस्य त्रयस्त्रिंशदिति भावगणना सुस्थिराभवत् ।

इतः परं स्थायिभावानां गवेषणानन्तरं, बहूनामभिनयानां दर्शनोत्तरं विचारशीलैर्मीमांसितं यत् पूर्ववर्णिता विभाव-अनुभाव-व्यभिचारिभावाः पृथक्-पृथक्, अथवा सम्मिलिताः सन्तोऽपि रसरूपेण न परिणमन्ति । यतो हि सर्वस्मिन् अपि अभिनये यः आनन्दः अस्माभिरनुभूयते, सः केवलं विभावा-नुभाव-सञ्चारिभिः न प्रतीयते । किन्तु तस्याऽऽनन्दस्य कारणमस्ति सा चित्तवृत्तिः, यस्य नाम रति-हास-शोकादि-स्थायिभावः । किन्तु रति-हासादयस्तदैव आनन्दरूपे परिणमन्ति यदा विभावः (शकुन्तलादिः) रत्यादिरूपां चित्तवृत्तिम् उत्पादयति, अनुभावाः (चेष्टादयः) रतिरूपस्थायिनः सकाशात् उत्पद्यन्ते (अर्थात् स्थायिनः कार्याणि), चिन्तादयः सञ्चारिणश्च तं रत्यादि-स्थायिभावं परिपुष्टं कुर्वन्ति । ततश्च स्थायिभावः सर्वेष्वेषु प्रमुखः, अन्ये उपकरणभूताः । किन्तु विभावादीनामेषां संयोगे सति सः रत्यादिः स्थायिभावः रसरूपः सन् अस्मान् आनन्दयति ।

सोऽयं परम्परातः प्रचलितो रसगवेषणात्मको विमर्शो, नाट्यशास्त्रस्य परमाचार्येण भरतमुनिना 'नाट्यशास्त्रे' सूत्ररूपेण स्थिरीकृतः—"विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद् रसनिष्पत्तिः' इति । एतदनन्तरं मीमांसक-नैयायिकादयोऽनेके आचार्याः सूत्रस्यास्योपरि निजनिजान् विचारान् प्रकटय्य, अनेकेषां सम्प्रदायानां सृष्टिमकार्षुः । पठनपाठनादिषु सर्वतः प्रख्याते काव्यप्रकाशे सर्वतः प्रथमसम्प्रदायो मीमांसकस्य भट्टलोल्लटस्य नाम्ना निर्दिष्टः । तेन हि सूत्रस्यास्य व्याख्या कृता—'कामिन्यादिभिः आलम्बनविभावैः रत्यादिः स्थायिभावः उत्पाद्यते, उद्यान-वसन्तादिभिः उद्दीपनविभावैः स उद्दीप्यते । कटाक्षादिभिः अनुभावैः सः प्रतीतियोग्यः क्रियते [यतो हि आश्रयस्य दुष्यन्तादेः चेष्टां दृष्ट्वा सर्वैरपि प्रतीयते यत् अस्य दुष्यन्तस्य शकुन्तलायां रतिः अस्ति] । उत्कण्ठादयः सञ्चारिणश्च तं रतिभावं परिपुष्टं कुर्वन्ति । तथा च क्रमेण-जन्यजनकभावात्, गम्य-गमकभावात्, पोष्यपोषकभाव-

रूपात् च संयोगात् विभावानुभावसंचारिणां संबन्धात् स्थायिभावरूपस्य श्रृंगारादिरसस्य क्रमेण उत्पत्तिः, प्रतीतिः, पुष्टिश्च भवतीति तस्य तात्पर्यम् ।

अस्मिन् मते-रसस्योत्पत्तिः दुष्यन्तादौ एव भवेद् यतः विभावादयः (शकुन्तलादयः) दुष्यन्तसंबन्धिन एव । ततश्च अतत्संबन्धिभिः विभावादिभिः सामाजिकानां कथं रसोद्भवः ? इति शङ्कां मनसिकृत्य श्रीशङ्कुकस्य नाम्ना नैयायिकानां मतम् । तेषामनुसारम्—'स्थायिनो रत्यादेः विभावादिभिः सह अनुमाप्य-अनुमापकभावरूपसंबन्धात् रसस्य निष्पत्तिः अनुमितिर्भवति' इति ।

यथा कुञ्झटिकाव्याप्ते प्रदेशे धूमस्याऽभावेऽपि धूमसहचरितस्य वह्नेरनुमानं भवति । तथा नाट्यनिपुणस्य नटस्य चातुर्येण 'ममैवेते विभावादयः' इतिरूपेण प्रदर्शितैः (वास्तवतया नटे असद्भिरपि) विभावादिभिस्तन्नियता रतिः अनुमीयते । यद्यपि लोके अनुमानेन न आनन्दो भवति, अपि तु प्रत्यक्षेणैव । किन्तु नाट्यप्रदर्शितानां रति-तद्विभावादिपदार्थानामीदृशं सामर्थ्यं यत् अन्यानुमानस्थलाद्विलक्षणतया, अनुमीयमानाऽपि सा रतिः सामाजिकान् आनन्दयति, इति तेषां मतस्य निष्कर्षः ।

श्रीशंकुकादीनां नैयायिकानां मते रसस्याऽनुमानं क्रियते तदिदं लोकप्रतीतितो विरुद्धम् । अनुमानेन न आनन्दोद्भवः, अपि तु प्रत्यक्षेण । अत एव सांख्यशास्त्रानुसारेण भट्टनायकादीनां तदिदं मतम्—

शब्दस्य तिस्रो वृत्तयः (व्यापाराः) अभिधा, भावना, भोगश्च, इति । काव्ये नाट्ये वा अभिधया शकुन्तलादिशब्दानां मुनिकन्यादिरर्थः । ततो भावकत्वव्यापारेण अनुसन्धाने कृते काव्यवर्णितानां नायक-नायिकादीनां दुष्यन्त-शकुन्तलादित्वं निवृत्तं भवति । ते सामान्यतया पुरुष-रमणीत्वेन उपतिष्ठन्ति । ततश्च शकुन्तलादिषु परनारीत्वेन अगम्यात्वस्य या प्रतिबन्धिका प्रतीतिरासीत्तस्या निवृत्तिर्जायते । तृतीयेन भोजकत्वव्यापारेण रजस्तमसोः अभिभवो भवति । सत्त्वस्य च उद्रेको भवति । ततश्च सत्वजनितः चैतन्यरूपः आनन्दः [दुःखेभ्यो विश्रान्तिः, निवृत्तिः] जायते । तादृशेन साक्षात्कारेण [अनुभवेन] विषयीकृतो रत्यादिः स्थायीभावो रसरूपो भवति । अस्मिन् मते भावकत्वव्यापार एव नवीनः स्वीक्रियते । भोगस्तु व्यञ्जनास्थानीयः । यथा व्यञ्जनया अज्ञानावरणम् अपसार्य, भग्नावरणाचिद्विशिष्टो रत्यादिः, रत्यवच्छिन्ना भग्नावरणाचिदेव वा रसत्वेन अनुभूयते, तथा भोजकत्वव्यापारेण सत्त्वोद्रेके सति निजचित्स्वभावनिर्वृत्तिरूपेण अनुभवेन विषयीकृतो रत्यादिः रसत्वेन स्वीक्रियते ।

एतदनन्तरं 'नव्यास्तु' इति शीर्षकेण अन्येषां विदुषां मतमुपतिष्ठति । एते कथयन्ति यत् काव्ये अथवा नाटके, शकुन्तलादि विभावानामभिधया ज्ञाने सति, व्यञ्जनावृत्त्या शकुन्तलादिषु विभावेषु दुष्यन्तादेः रतिः अस्माभिः प्रतीयते । तदनन्तरं नाटकद्रष्टृणां सहृदयतारूपेण पुनः पुनरनुसंधानरूपेण भावनाख्यदोषेण अस्माकमन्तः-करणमज्ञानाच्छादितं भवति । तेन वयमात्मानं दुष्यन्तंभावयामः । ततश्च कल्पितदुष्यन्तत्वाच्छादिते आत्मनि सद्विलक्षणः शकुन्तलादिरतिरूपः स्थायी उत्पद्यते (प्रतीयते) । प्रतीयमानः स रत्यादिः स्थायी एव रसो भवति । यथा अज्ञानावृते अन्तःकरणे सति शुक्तौ रजः तस्य प्रतीतिः, तथा अज्ञानावृते अन्तःकरणे स्थायिनो रत्यादेः प्रतीतिरिति नव्यानां मतम् ।

